वदानेन सह मेथीमवदधात्यथोपरिष्टादाज्यस्याभिघारयति प्रत्यनक्त्यवदानेऽअतिक्रामत्यथाध्वर्युरेवाश्राव्याह मरुतो यजेति वषट्कृते जुहोति ॥३८॥

अथाध्वर्युरेव कायेन । एककपालेन पुरोडाशेन प्रचरति कायेनैककपालेन पुरोडाशेन प्रचर्याध्वर्युरेवाहाग्नये स्विष्टकृतेऽनुब्रूहीति स सर्वेषामेव हविषामध्वर्युः सकृत्सकृदवद्यत्यथैतस्या ऽ एव पयस्यायै प्रतिप्रस्थाता सकृदवद्यत्यथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयतस्ताऽउभावेवातिक्रामतोऽतिक्रम्याश्राव्याध्वर्युरेवाहाग्निꣳ स्विष्टकृतं यजेति ताऽउभावेव वषट्कृते जुहुतः ॥३९॥

अथाध्वर्युरेव प्राशित्रमवद्यति । इडाꣳ समवदाय प्रतिप्रस्थात्रेऽतिप्रजिहीते तत्रापि प्रतिप्रस्थाता मारुत्यै पयस्यायै द्विरभ्यवद्यत्यथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयत्युपहूय मार्जयन्ते ॥४०॥

अथाध्वर्युरेवाह ब्रह्मन्प्रस्थास्यामि । समिधमाधायाग्निमग्नीत्संमृड्ढीति स ध्रुवोरेवाध्वर्युः पृषदाज्यं व्यानयतेऽथ यदि प्रतिप्रस्थातुः पृषदाज्यं भवति तत्स द्वेधा व्यानयतऽउतो तत्र पृषदाज्यं न भवति स यदेवोपभृत्याज्यं तत्स द्वेधा व्यानयते ताऽउभावेवातिक्रामतोऽति-

प्रस्थाता आज्य के निचले भाग को ( जुहू में ) डालकर मरुतों के पयस्या से दो भाग काटकर किसी एक के साथ मेथी को रखता है और ऊपर से घी छोड़ता है और जहाँ से दो भाग काटे गये थे उनके स्थान की पूर्ति कर देता है। और ( दक्षिण की ओर ) चला आता है। अब अध्वर्यु 'औषट्' कहकर कहता है—'मरुतो यज'। और वषट्कार कहकर आहुति देता है ॥३८॥

अब अध्वर्यु 'क' के एक कपाल वाले पुरोडाश को लेता है। और 'क' के एक कपाल वाले पुरोडाश को लेकर अध्वर्यु कहता है, 'अग्नये स्विष्कृतेऽनुब्रूहि'। 'स्विष्टकृत अग्नि के लिये प्रार्थना कर'। अब अध्वर्यु सब हवियों में से एक-एक भाग लेता है; और प्रतिप्रस्थाता भी उसी पयस्या में से एक भाग लेता है। अब वे दो बार घी छोड़ते हैं। और दोनों ( दक्षिण की ओर ) आते हैं। और अध्वर्यु 'औषट्' कहकर कहता है, 'अग्निं स्विष्टकृतं यज'। वे दोनों 'वषट्' कहकर आहुति देते हैं ॥३९॥

अब अध्वर्यु अगला भाग काटता है। अब इडा को टुकड़े-टुकड़े करके प्रतिप्रस्थाता के हवाले करता है। प्रतिप्रस्थाता उन पर मरुतों के पयस्या से दो भाग रख देता है। ( अध्वर्यु ) उन पर दो बार घी छोड़ता है और 'इडा' कहकर वह अपने को पवित्र कर लेता है ॥४०॥

अब अध्वर्यु कहता है, 'ब्रह्मन्! मैं आगे जाऊँ'। समिधाओं को रखकर कहता है, 'हे अग्नीध, अग्नि ठीक कर'। अब अध्वर्यु स्रुचों में नवनी ( पृषदाज्य ) को डालता है। और प्रतिप्रस्थाता भी यदि उसके पास नवनी हो तो उसके दो भाग करके स्रुचों में उँडेलता है। परन्तु यदि नवनी न हो तो उपभृति में जो घी हो उसके दो भाग करके अलग

कम्याश्राव्याध्वर्युरेवाह देवान्यजेति यजयजेति चतुर्थेचतुर्थेनुयाजे समानयमानौ नवभिरनुयाजैश्चरतस्तद्यन्नवप्रयाजं भवति नवानुयाजं तदुभयत एवैतद्वरुणपाशात्प्रजाः प्रमुञ्चतीतश्चोर्ध्वा इतश्चावाचीस्तस्मान्नवप्रयाजं भवति नवानुयाजम् ॥४१॥

ताऽउभावेव सादयित्वा स्रुचौ व्यूहतः। स्रुचौ व्युह्य परिधीन्त्समज्य परिधिमभिपद्याश्राव्याध्वर्युरेवाहेषिता दैव्या होतारो भद्रवाच्याय प्रेषितो मानुषः सूक्तवाकायेति सूक्तवाकुऽ होता प्रतिपद्यतेऽथैताऽउभावेव प्रस्तरौ समुल्लुम्पतऽउभावनुप्रहरत उभौ तृणेऽअपगृह्योपासाते यदा होता सूक्तवाकमाह ॥४२॥

अथाग्नीदाहानुप्रहरेति ताऽउभावेवानुप्रहरत उभावात्मानाऽउपस्पृशेते ॥४३॥

अथाह संवदस्वेति। अगानग्नीदगंञ्छ्रावय श्रौषट् स्वगा दैव्या होतृभ्य स्वस्तिर्मानुषेभ्यः शं योर्ब्रूहीत्यध्वर्युरेवैतदाह ताऽउभावेव परिधीननुप्रहरत उभौ स्रुचः सम्प्रगृह्य स्फ्ये सादयतः ॥४४॥

अथाध्वर्युरेव प्रतिपरेत्य। पत्नीः संयाजयत्युपासतऽएव प्रतिप्रस्थाता पत्नीः

अलग उँडेल देता है। अब वे दोनों ( दक्षिण की ओर ) चलते हैं और अध्वर्यु 'औषट्' कहकर कहता है—'देवान् यज यज'। इस प्रकार हर अनुयाज में कहता है और हर चौथे अनुयाज में चमचे मे घी छोड़ता है। इस प्रकार वह दोनों नौ अनुयाज करते हैं। नौ प्रयाज और नौ अनुयाज क्यों किये जाते हैं? इसलिये कि दोनों बार प्रजा को वरुण के पाश से छुड़ाता है। पहले से ऊपर के और पिछले से नीचे के। इसीलिये नौ प्रयाज होते हैं, और नौ अनुयाज ॥४१॥

अब वे दोनों स्रुचों को ( वेदी में ) रखकर अलग कर देते हैं। स्रुचों को अलग करके, परिधियों पर घी डालकर और एक परिधि को लेकर 'औषट्' कहकर अध्वर्यु होता से कहता है—'दिव्य-होता लोग भद्र कहने के लिये बुलाये गये और मनुष्य होता सूक्तवाक अर्थात् प्रार्थना के लिये'। अब होता सूक्तवाक कहता है। इस पर दोनों प्रस्तरों को लेकर ( आग में ) डाल देते हैं। दोनों एक तृण लेकर ( आग के पास ) बैठे रहते हैं। और अब होता सूक्तवाक को कहता है ॥४२॥

आग्नीध्र कहता है, 'अनुप्रहर ( डाल )'। दोनों डालते हैं और अपने शरीर का स्पर्श करते हैं ॥४३॥

अब आग्नीध्र कहता है, '( मुझसे ) संवाद कर'। अध्वर्यु कहता है, 'आग्नीध्! क्या कह गया'? 'हाँ कह गया'। 'वहाँ देवताओं को सुनाओ'। 'वह सुने'। 'दैवी-होता विदा हो। मनुष्य होता का कल्याण हो'। अब अध्वर्यु होता से कहता है, 'शान्ति कह'। वे दोनों परिधियों को फेंक देते हैं, और दोनों स्रुचों को मिलाकर स्फ्य पर रख देते हैं ॥४४॥

अब अध्वर्यु ( गार्हपत्य अग्नि के पास ) लौटकर 'पत्नी संयाज' करता है। प्रति-

संयाज्योदेत्यध्वर्युः ॥४५॥

त्रीणि समिष्टयजूंषि जुहोति। तूष्णीमेव प्रतिप्रस्थाता स्रुचं प्रगृह्णाति तद्यै वैश्वदेवेन यजमानयोर्वाससी परिहिते स्यातां तेऽएवात्रापि स्यातां अथास्यै वारुण्यै पयस्यायै क्षामकर्पमिश्रमादायावभृथं यन्ति वरुण्यं वाऽएतन्निर्वरुणतायै तत्र न साम गीयते न ह्यत्र साम्ना किं चन क्रियते तूष्णीमेवेत्याभ्यवेत्योपमारयति ॥४६॥

अवभृथ निचुम्पुण। निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनोऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतं पुरुराव्णो देव रिषस्पाहीति कामं ह्येते यस्मै कामयेत तस्मै दद्यान्न हि दीक्षितवसने भवतः स यथाहिस्त्वचो निर्मुच्येतैवं सर्वस्मात्पाप्मनो निर्मुच्यते ॥४७॥

अथ केशश्मश्रू वपते। समारोह्याग्नीऽउदवसायैव ह्येतेन यजते न हि तदवकल्पते यदुत्तरवेदावग्निहोत्रं जुहुयात्तस्मादुदवस्यति गृहानित्वा निर्मथ्याग्नी पौर्णमासेन यजतेऽउत्सन्नयज्ञ इव वाऽएष यच्चातुर्मास्यान्यथैष क्लृप्तः प्रतिष्ठितो यज्ञो यत्पौर्णमासं तत्क्लृप्तेनैवैतद्यज्ञेनान्ततः प्रतितिष्ठति तस्मादुदवस्यति ॥४८॥ ब्राह्मणम् ॥ ३ ॥ [ ५. २. ] ॥

प्रस्थाता ठहरा रहता है। अध्वर्यु पत्नी-संयाज करके उत्तर की ओर चला जाता है ॥४५॥

अब अध्वर्यु तीन समिष्ट-यजुष् की आहुति देता है। प्रतिप्रस्थाता स्रुच लेकर मौन होकर आहुति देता है। यजमान और पत्नी ने जो वस्त्र वैश्वदेव के समय पहने थे वह अब भी पहनें। अब वरुण की पयस्या के जले भाग को लेकर अवभृथ अर्थात् स्नान के स्थान में आवें। यह ( स्नान ) वरुण के लिये है जिससे पाश से छूट जाय। वहाँ साम नहीं गाया जाता क्योंकि साम से तो कुछ किया नहीं जाता। अध्वर्यु चुपके से वहाँ जाकर ( जले भाग के पात्र को ) जल में डुबो देता है ॥४६॥

अब वह कहता है, 'अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनोऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतं पुरु राव्णो देव रिषस्पाहि' ( यजु० ३।४८ )। 'हे धीरे चलने वाले जलाशय, तू चुपके चुपके चलता है। देवों की सहायता से ये देव-कृत पापों से छूट जाऊँ और मनुष्यों की सहायता से मनुष्य-कृत पापों से। हे देव मुझे राक्षस से बचा'। ( स्नान के समय के वस्त्रों को ) मन चाहे किसी ( पुरोहित ) को दे देवे। क्योंकि यह वस्त्र दीक्षित पुरुष के तो होते ही नहीं। जैसे सांप कैंचुल छोड़ता है, इसी प्रकार यह पापों को छोड़ता है ॥४७॥

अब यजमान के बाल और डाढ़ी बनाते हैं। अब दोनों अग्नियों को लेते हैं। क्योंकि जगह बदलकर ही दूसरा यज्ञ होता है। उत्तर वेदी पर अग्निहोत्र करना ठीक नहीं। अब घर जाकर अग्नि मथ कर वह पूर्णमासी का यज्ञ करता है। यह चातुर्मास्य यज्ञ अलग है पूर्णमासी का निश्चित यज्ञ है। इसलिये वह निश्चित यज्ञ द्वारा अपने को स्थापित कर लेता है। इसीलिये वह जगह बदलता है ॥४८॥ ( वर्षाकाल का वरुण-प्रघास पर्व समाप्त )

# अध्याय ५—ब्राह्मण ३

वरुणप्रघासैर्वै प्रजापतिः। प्रजा वरुणपाशात्प्रामुञ्चत्ता अस्यानमीवा अकिल्बिषाः प्रजाः प्राजायन्ताथैतैः साकमेधैरेतैर्वै देवा वृत्रमघ्नन्नेतैर्वेव व्यजयन्त येयमेषां विजितिस्तां तथोऽएवैष एतैः पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यꣳ हन्ति तथोऽएव विजयते तस्माद्वाऽएष एतैश्चतुर्थे मासि यजते स वै द्व्यहमनूचीनाहं यजते ॥१॥

स पूर्वेद्युः। अग्नयेऽनीकवतेऽष्टाकपालं पुरोडाशं निर्वपत्यग्निꣳ ह वै देवा अनीकं कृत्वोपप्रेयुर्वृत्रꣳ हनिष्यन्तः स तेजोऽग्निर्नोव्यथत तथोऽएवैष एतत्पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यꣳ हनिष्यन्नग्निमेवानीकं कृत्वोपप्रैति स तेजोऽग्निर्न व्यथते तस्मादग्नयेऽनीकवते ॥२॥

अथ मरुद्भ्यः सांतपनेभ्यः। मध्यन्दिने चरुं निर्वपति मरुतो ह वै सांतपना मध्यन्दिने वृत्रꣳ संतेपुः स संतप्तोऽनन्नेव प्राणन्परिदीर्णः शिश्ये तथोऽएवैतस्य पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यं मरुतः सांतपनाः संतपन्ति तस्मान्मरुद्भ्यः सांतपनेभ्यः ॥३॥

अथः मरुद्भयो गृहमेधिभ्यः। शाखया वत्सानपाकृत्य पवित्रवति संदोह्य तं चरुꣳ

वरुण-प्रघास के द्वारा प्रजापति ने प्रजा को वरुण के जाल से छुड़ाया, और प्रजा रोगरहित और दोषरहित उत्पन्न हुई। और इन 'साकमेध' आहुतियों के द्वारा देवों ने वृत्र को मारा। और उस विजय को प्राप्त किया जिसको वह इस समय भोग रहे हैं। उसी प्रकार यह (यजमान) भी अपने पापी शत्रुओं और अहितैषियों को मारता है और उन पर विजयी होता है। इसीलिये (वरुणप्रघास के) चौथे मास में यह (साकमेध) यज्ञ करता है। वह इस यज्ञ को दो लगातार दिनों में करता है ॥१॥

पहले दिन 'अनीकवत्' अग्नि के लिये आठ कपालों का पुरोडाश देता है। क्योंकि अग्नि को 'अनीक' (नुकीला) करके ही वह देव वृत्र को मारने दौड़े थे। और उस तेज को अग्नि ने छोड़ा नहीं। उसी प्रकार (यजमान भी) पापी अहितकारी शत्रु को मारने के लिये अग्नि को 'अनीक' (नुकीला) करके दौड़ता है। उस तेज को अग्नि नहीं छोड़ता। इसलिये 'अग्नि अनीकवत् के लिये' ॥२॥

दोपहर को 'सांतपन मरुतों' के लिये 'चरु' देता है। क्योंकि दोपहर को गर्म (प्रतप्त) हवाओं ने वृत्र को झुलसा दिया। और इस प्रकार झुलस कर वह हाँपता हुआ और जख्मी पड़ा था। इसी प्रकार 'सांतपन मरुत्' (गर्म हवायें) उस यजमान के पापी, अहितकारी, शत्रु को झुलसा देते हैं। इसलिये 'सांतपन मरुतों के लिये' ॥३॥

इसके पश्चात् (सायंकाल को) 'गृहमेधी मरुतों' के लिये (चरु)। (पलाश की) शाखा से बछड़ों को दूर करके पवित्रों वाले बर्तन में (गायों को) दूहकर चरु को

श्रपयति चरुरु ह्येव स यत्र क च तण्डुलानावपन्ति तन्मेधो देवा दधिरे प्रातर्वृत्रध्ठं हनिष्यन्तस्तथो ऽएवैष एतत्पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यध्ठं हनिष्यन्मेधो धत्ते तद्यत्क्षीरौदनो भवति मेधो वै पयो मेधस्तण्डुलास्तदुभयं मेधमात्मन्धत्ते तस्मात्क्षीरौदनो भवति ॥४॥

तस्यावृत् । सैव स्तीर्णा वेदिर्भवति या मरुद्भ्यः सांतपनेभ्यस्तस्यामेव स्तीर्णायां वेदौ परिधींश्च शकलांश्चोपनिदधति तथा संदोह्य चरुध्ठं श्रपयति श्रपयित्वाभिघार्योद्वासयति ॥५॥

अथ द्वे पिशीले वा पात्र्यौ वा निर्णेनिजति । तयोरेनं द्वेधोद्धरन्ति तयोर्मध्ये सर्पिरासेचने कृत्वा सर्पिरासिञ्चति स्रुवं च स्रुचं च संमार्ष्ट्यथैताऽओदनावादायोदेति स्रुवं च स्रुचं चादायोदेति स इमामेव स्तीर्णां वेदिमभिमृश्य परिधीन्परिधाय यावतः शकलान्कामयते तावतोऽभ्यादधात्यथैताऽओदनावासादयति स्रुवं च स्रुचं चासादयत्युपविशति होता होतृषदने स्रुवं च स्रुचं चाददान आह ॥६॥

अग्नयेऽनुब्रूहीति । आग्नेयमाज्यभागध्ठं स दक्षिणस्यौदनस्य सर्पिरासेचनाच्चतु-

पकाता है। जिसमें तण्डुल या चावल पकाते हैं वह 'चरु' कहलाता है। जिस अगले दिन देव वृत्र को मारने जा रहे थे उसकी शाम को देवों ने यही भोजन किया था ( मेधो दधिरे )। यहाँ 'मेध' का अर्थ भोजन है ( 'nourishment' according to Eggeling )। इसी प्रकार यह यजमान भी पापी अहितकारी शत्रु को मारने के लिये इसी मेध या भोजन को करता है। यह दूध और चावल दोनों का क्यों बनाते हैं ? दूध 'मेध' या शक्तिवाला भोजन है और चावल भी शक्तिवाला भोजन है। इस प्रकार वह अपने में दोनों शक्तियों ( मेध ) को धारण करता है। इसलिये दूध और चावल का चरु बनाते हैं ॥४॥

यह इस प्रकार से—जो कुशों से आच्छादित वेदी 'सातपन मरुतों' के लिये थी वही अब भी काम में आती है। इसी कुशों से आच्छादित ( स्तीर्णा ) वेदी में 'परिधि' और 'शकल' अर्थात् बड़ी समिधाओं और छोटे टुकड़ों को रखता है और उसी प्रकार दूहकर चरु पकाता है। और पकाकर और चुपड़कर ( घी डालकर ) आग से हटा लेता है ॥५॥

तब दो बर्तनों या थालियों को माँजता है। और उनमें उस ( चरु ) के दो बराबर भाग करके रख देता है। उनमें बीच में गड्ढा करके उनमें घी छोड़ता है। अब स्रुवा और स्रुक दोनों को पोंछता है। और भात के दोनों पात्रों को लेकर ( वेदी तक ) आता है। फिर वह स्रुवा और स्रुक् को लेकर ( वेदी तक ) आता है। और कुशों से आच्छादित वेदी को छूकर समिधायें रखकर जितने टुकड़ों को चाहता है रख देता है। तब वह दोनों भात की थालियों को और स्रुवा और स्रुक् को यथोचित स्थान पर रख देता है। होता होता के आसन पर बैठ जाता है। स्रुवा और स्रुक् को लेकर अध्वर्यु कहता है—॥६॥

'अग्नि के लिये कह'। अग्नि के आज्य भाग की ओर संकेत करके। दाहिने भात की प्याली के गड्ढे के घी में से चार भाग लेकर दक्षिण की ओर जाता है। और जाकर

राज्यस्यावदायातिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याहाग्नि यजेति वषट्कृते जुहोति ॥७॥

अथाह सोमायानुब्रूहीति। सौम्यमाज्यभागꣳ स उत्तरस्यौदनस्य सर्पिरासेचनाच्चतुराज्यस्यावदायातिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याह सोमं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥८॥

अथाह मरुद्भ्यो गृहमेधिभ्योऽनुब्रूहीति। स दक्षिणस्यौदनस्य सर्पिरासेचनात्तत आज्यमुपस्तृणीते तस्य द्विरवद्यत्यथोपरिष्टादाज्यस्याभिघारयत्यतिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याह मरुतो गृहमेधिनो यजेति वषट्कृते जुहोति ॥९॥

अथाहाग्नये स्विष्टकृतेऽनुब्रूहीति। स उत्तरस्यौदनस्य सर्पिरासेचनात्तत आज्यमुपस्तृणीते तस्य द्विरवद्यत्यथोपरिष्टादाज्यस्याभिघारयत्यतिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याहाग्निꣳ स्विष्टकृत यजेति वषट्कृते जुहोत्यथेडामेवावद्यति न प्राशित्रमुपहूय मार्जयन्त एतन्न्वेकमयनम् ॥१०॥

अथेदं द्वितीयꣳ। सैव स्तीर्णा वेदिर्भवति या मरुद्भ्यः सान्तपनेभ्यस्तस्यामेव स्तीर्णायां वेदौ परिधींश्च शकलांश्चोपनिदधाति तथा सदोह्य चरुꣳ श्रपयति नेदेव प्रतिवेशमाज्यमधिश्रयति श्रपयित्वाभिघार्योद्वास्यानक्ति स्थाल्यामाज्यमुद्वासयति स्रुवं च स्रुचं संमार्ष्ट्येतꣳ सोऽसमेव चरुमादायोदैति स्थाल्यामाज्यमादायोदैति स्रुवं च स्रुचं चादायो-

आग्नीध्र के लिये 'श्रौषट्' कहता है। फिर (होता से) कहता है, 'अग्नि यज'। और वषट्कार कहने के अनन्तर आहुति देता है ॥७॥

अब सोम के आज्य भाग की ओर संकेत करके कहता है, 'सोम के लिये कह'। और बायें भात की थाली के गड्ढे के घी में से चार भाग लेकर आता है और आकर 'श्रौषट्' कहकर यह कहता है 'सोम यज'। इसके अनन्तर 'वषट्कार' कह के आहुति देता है ॥८॥

अब कहता है, 'गृहमेधी मरुतों के लिये कह'। दाहिने भात की थाली के गड्ढे में घी फैलाता है। उसमें से दो भाग लेकर उन पर घी छोड़ता है और चला आता है। वहाँ आकर श्रौषट् कहकर कहता है, 'मरुतो गृहमेधिनो यज'। और वषट्कार कहकर आहुति देता है ॥९॥

अब कहता है, 'स्विष्टकृत अग्नि के लिये कह'। बायें भात के गड्ढे के घी को फैलाता है और दो भाग लेकर उन पर घी छोड़ता है और चला आता है। आकर 'श्रौषट्' कहकर कहता है—'अग्ने स्विष्टकृत यज'। और 'वषट्' कहकर आहुति देता है। अब इडा को काटता है परन्तु अगला भाग नहीं। इडा कहकर वह अपने को पवित्र कर लेते हैं। यह एक प्रकार है (साकमेध का) ॥१०॥

अब यह दूसरा। वही वही स्तीर्ण रहती है जो 'सान्तपन मरुतों' के लिये थी। इसी आच्छादित वेदी में परिधि और शकलों को रखता है। और (गौओं को उसी तरह) दूह कर चरु पकाता है। घृत वहीं (?) रखता है। चरु पका कर घी डालता है। और आग से

दैति स इमामेन स्तीर्णां वेदिमभिमृश्य परिधीन्परिधाय यावतः शकलान्कामयते तावतो-भ्यादधात्यथैतथ्ं सोममेव चरुमासादयति स्थाल्यामाज्यमासादयति स्रुवं च स्रुच चासाद-यत्युपविशति होता होतृषदने स्रुवं च स्रुच चाददान आह ॥११॥

अग्नयेऽनुब्रूहीति । आग्नेयमाज्यभागथ्ं स स्थाल्यै चतुराज्यस्यावदायातिक्रामत्य-तिक्रम्याश्राव्याहाग्निं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१२॥

अथाह सोमायानुब्रूहीति । सौम्यमाज्यभागथ्ं स स्थाल्याऽएव चतुराज्यस्यावदा-यातिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याह सोम यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१३॥

अथाह मरुद्भ्यो गृहमेधिभ्योऽनुब्रूहीति । स उपस्तृणीतऽआज्यमथास्य चरोर्द्वि-रवद्यत्यथोपरिष्टादाज्यस्याभिघारयति प्रत्यनक्त्यवदानेऽअतिक्रम्याश्राव्याह मरुतो गृहमेधिनो यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१४॥

अथाहाग्नये स्विष्टकृतेऽनुब्रूहीति । स उपस्तृणीतऽआज्यमथास्य चरोः सकृदवद्य-त्यथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयति न प्रत्यनक्त्यवदानमतिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याहाग्निथ्ं

हटा लेता है । थाली में घी को निकालता है, स्रुवा और स्रुक को पोंछता है । चरु को बर्तन में लेकर ( वेदी तक ) आता है । फिर थाली में घी लेकर आता है और फिर स्रुवा और स्रुव को लेकर आता है । अब वह कुशों से ढकी हुई वेदी को छूता है । और परिधियों को ( आहवनीय अग्नि पर ) रखता है और जितने लकड़ी के टुकड़ों को चाहता है रख देता है । अब वह चरु के बर्तन को रख देता है, घी की थाली को रख देता है, स्रुवा और स्रुक को रख देता है । होता होता के आसन पर बैठ जाता है । स्रुवा और स्रुक् को लेकर ( अध्वर्यु ) कहता है—॥११॥

'अग्नि के लिये कह' । यह अग्नि के आज्य भाग के विषय में । अब थाली में से घी के चार भाग लेकर ( अग्नि के दक्षिण को ) जाता है । जाकर और ( आग्नीध्र को ) औषट कह कर ( होता से ) कहता है, 'अग्नि यज' । और वषट्कार कहकर आहुति डालता है ॥१२॥

अब वह कहता है, 'सोम के लिये कह' । यह सोम को आज्य भाग के सम्बन्ध में कहा । अब थाली में से चार भाग लेकर जाता है । जाकर औषट् कहकर कहता है 'सोम यज' । और वषट्कार के पश्चात् आहुति देता है ॥१३॥

अब कहता है, 'गृहमेधी मरुतों के लिये कह' । अब वह ( जुहू में ) घी को फैलाता है । चरु में से दो भाग काटता है । उस पर घी डालता है । फिर दो भागों को चुपड़ता है और ( वेदी तक ) जाता है । जाकर और औषट् कहकर कहता है, 'मरुतो गृहमेधिनो यज' । और वषट्कार कहकर आहुति दे देता है ॥१४॥

अब कहता है, 'अग्निस्विष्टकृत के लिये कह' । अब वह घी को फैलाता है, चरु में से एक टुकड़ा लेता है और दो बार घी छोड़ता है । और दोनों टुकड़ों को बिना चुपड़े हुये

स्विष्टकृत यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१५॥

अथेडामेवावद्यति न प्राशित्रम्। उपहूय प्राश्नन्ति यावन्तो गृह्या हविरुच्छिष्टाशाः स्युस्तावन्तः प्राश्नीयुरथो ऽअप्यृत्विजः प्राश्नीयुरथो ऽअप्यन्ये ब्राह्मणाः प्राश्नीयुर्यदि बहुरोदनः स्यादथैतामनिरशितां कुम्भीमपिधाय निदधति पूर्णदर्व्याय मातृभिर्वत्सान्त्सम-वार्जन्ति तदु पशवो भेषमात्मन्दधते यवाग्वैताथ्ं रात्रिमग्निहोत्रं जुहोति निवान्या प्रातर्दु-हन्ति पितृयज्ञाय ॥१६॥

अथ प्रातर्हुत वाहुते वा। यतरथा कामयेत सोऽस्याऽअनिरशितायै कुम्भ्यै दर्व्योपहन्ति पूर्णा दर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत। वस्नेव विक्रीणावहाऽइषमूर्जथ्ं शतक्रत-विति यथा पुरोऽनुवाक्यैवमेषैतयैवैनमेतस्मै भागाय ह्वयति ॥१७॥

अथऽर्षभमाह्वयितवै ब्रूयात्। स यदि रुयात्स वषट्कार इत्यु हैकऽआहुस्तस्मि-न्वषट्कारे जुहुयादित्यथोऽइन्द्रमेवैतत्स्वेन रूपेण ह्वयति वृत्रस्य वधायैतद्वाऽइन्द्रस्य रूपं यदृषभस्तत्स्वेनैवैनमेतद्रूपेण ह्वयति वृत्रस्य वधाय स यदि रुयाद्दा मऽइन्द्रो यज्ञमगन्त्से-

जाता है। जाकर श्रौषट् कहकर कहता है, 'अग्नि स्विष्टकृत यज'। वषट्कार कहकर आहुति दे देता है ॥१५॥

अब इडा में से काटता है परन्तु आगे का भाग नहीं। (इडा को) कह कर वे (ऋत्विज) खाते हैं। घर के जितने लोग बची हुई हवि को खाने वाले हों वह खावें। या ऋत्विज लोग खावें। यदि भात अधिक हो तो अन्य ब्राह्मण भी खावें। जब एक कुम्भी (पात्र) बिल्कुल खाली न होने पावे उसे ढककर 'पूर्णदर्व' के लिये रख देते हैं। अब गायों के लिये बछड़ों को छोड़ देते हैं। इस प्रकार पशु भोजन को जाते हैं। उस रात को वह यवागू (जौ और गुड़ का मिला हुआ) से अग्निहोत्र करता है। प्रातः काल पितृयज्ञ के लिये निवान्या गौ को (जो गौ दूसरे के बछड़े को पिलाती है) दूहता है ॥१६॥

इसके बाद, प्रातः के समय, अग्निहोत्र करने के बाद अथवा उससे पहले, जैसा भी वह चाहे, वह (शेष चरु को) दर्वी चमचे से बिना खाली हुई कुम्भी में से काटता है, यह कहकर (यजु० ३।४९)। 'पूर्णा दर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत। वस्नेव विक्रीणावहाऽइष-मूर्जथ्ंशतक्रतो'। अर्थात् 'पूर्ण हे दर्वि। दूर उड़ो। अच्छी तरह पूर्ण, वापस हम तक उड़ो; हे शतक्रतु इन्द्र, वस्ना या व्यापार वस्तु के समान हम दोनों भोज्य और पेय का मोल भाव करें'। उसी प्रकार अनुवाक्य के समान इस ऋचा को कहकर वह उसे (इन्द्र को) भाग के लिये बुलाता है ॥१७॥

अब वह यजमान से कहे, 'बैल को बुलवा'। कुछ लोग कहते हैं कि 'यदि बैल डकारे तो वह वषट्कार है। इसी वषट्कार के पश्चात् आहुति देनी चाहिये'। इस प्रकार वह वृत्र के वध के लिये इन्द्र को उसी के रूप में बुलाता है। ऋषभ (बैल) इन्द्र का ही रूप है। इस प्रकार वह वृत्र के वध के लिये इन्द्र को उसी के रूप में बुलाता है। यदि

न्द्रो मे यज्ञ इति ह विद्यायन्न न रुयाद्ब्राह्मण एव दक्षिणत आसीनो ब्रूयाज्जुहुधीति सैन्द्री वाक् ॥१८॥

स जुहोति। देहि मे ददामि ते नि मे धेहि नि ते दधे। निहारं च हरासि मे निहारं निहराणि ते स्वाहेति ॥१९॥

अथ मरुद्भ्यः क्रीडिभ्यः। सप्तकपालं पुरोडाशं निर्वपति मरुतो ह वै क्रीडिनो वृत्रᳬ हनिष्यन्तमिन्द्रमागतं तमभितः परिचिक्रीडुर्महयन्तस्तथोऽएवैतं पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यᳬ हनिष्यन्तमभितः परिक्रीडन्ते महयन्तस्तस्मान्मरुद्भ्यः क्रीडिभ्योऽथातो महाहविष एव तद्यथा महाहविषस्तथो तस्य ॥२०॥ ब्राह्मणम् ॥४॥ [५. ३] ॥ चतुर्थः प्रपाठकः समाप्तः ॥ कण्डिका संख्या ॥१०५॥

यह डकारे तो जानना चाहिये कि मेरे यज्ञ में इन्द्र आ गया। मेरा यज्ञ इन्द्र-युक्त हो गया। और यदि (बैल) न डकारे तो दक्षिण की ओर बैठा हुआ ब्राह्मण कहे 'जुहुधि' (आहुति दो) यह वस्तुतः इन्द्र की वाणी है ॥१८॥

वह इस मन्त्र से आहुति देता है, 'देहि मे ददामि ते नि मे धेहि नि ते दधे। निहारं च हरासि मे निहारं निहराणि ते स्वाहा' (यजु० ३।५०)। 'मुझे दे। मैं तुझे देता हूँ। मेरे अर्पण कर। मैं तेरे अर्पण करता हूँ। मेरे लिये उपहार ला। मैं तेरे लिये उपहार लाऊँ। स्वाहा' ॥१९॥

अब सात कपालों का पुरोडाश खेलने वाले मरुतों के लिये देता है। क्योंकि जब इन्द्र वृत्र के मारने के लिये गया तो खेलने वाले मरुत उसके चारों ओर खेलते थे और उसकी प्रशंसा करते थे। ऐसे ही वह यजमान के चारों ओर प्रशंसा करते हुये खेलते हैं। क्योंकि वह अपने दुष्ट और अहितकर शत्रु को मारने जा रहा है। इसलिये 'खेलने वाले मरुतों' के लिये आहुति दी जाती है। इसके पश्चात् महाहविष् होता है। यह उसी प्रकार है जैसे महाहविष् की अलग आहुति दी जाय ॥२०॥

---

# अध्याय ५—ब्राह्मण ४

महाहविषा ह वै देवा वृत्रं जघ्नुः। तेनोऽएव व्यजयन्त येयमेषां विजितिस्तां तथोऽएवैष एतेन पाप्मानं द्विषन्तं भ्रातृव्यᳬ हन्ति तथोऽएव विजयते तस्माद्वाऽएष एतेन यजते ॥१॥

देवों ने वृत्र को महाहवि के द्वारा मारा। उसी से उन्होंने वह विजय प्राप्त की जो उनको मिली हुई है। इसलिये जो इस यज्ञ को करता है वह अपने पापी, अहितकारी शत्रु को मार डालता और उस पर विजय पा लेता है ॥१॥

ब्रह्म च क्षत्रं च क्षत्रं च सयुजौ कृत्वा ताभ्यामेनमुभाभ्यां वीर्याभ्यामघ्नस्तस्मादैन्द्राग्नो द्वादशकपालः पुरोडाशो भवति ॥८॥

अथ माहेन्द्रश्चरुर्भवति । इन्द्रो वाऽएष पुरा वृत्रस्य वधादथ वृत्रᳬ हत्वा यथा महाराजो विजिग्यान एवं महेन्द्रोऽभवत्तस्मान्माहेन्द्रश्चरुर्भवति महान्तमु चैवैनमेतत्सलु करोति वृत्रस्य वधाय तस्माद्वेव माहेन्द्रश्चरुर्भवति ॥९॥

अथ वैश्वकर्मण एककपालः पुरोडाशो भवति । विश्वं वाऽएतत्कर्म कृतᳬ सर्वं जितं देवानामासीत्साकमेधै रीजानानां विजिग्यानानां विश्वम्वेवैतस्यैतत्कर्म कृतᳬ सर्वं जितं भवति साकमेधैरीजानस्य विजिग्यानस्य तस्माद्वैश्वकर्मण एककपालः पुरोडाशो भवति ॥१०॥

एतेन वै देवाः । यज्ञेनेष्ट्वा येयं देवानां प्रजातिर्या श्रीरेतद्बभूवुरेताᳬ ह वै प्रजातिं प्रजायतऽएताᳬ श्रियं गच्छति य एवं विद्वानेतेन यज्ञेन यजते तस्माद्वाऽएतेन यजेत ॥११॥ ब्राह्मणम् ॥१॥ [५. ४] अध्यायः ॥५ [१४]॥

उन्होंने उसे मारा । अग्नि ब्राह्मण है, इन्द्र क्षत्रिय । इन दोनों को मिलाकर अर्थात् ब्रह्म शक्ति और क्षत्र शक्ति को मिला कर उन्होंने उसको इन दो शक्तियों के द्वारा मारा था । इसलिये बारह कपालों का पुरोडाश इन्द्र और अग्नि के लिये हुआ ॥८॥

अब महेन्द्र के लिये चरु होता है । वृत्र के वध से पहले वह केवल इन्द्र था । वृत्र के बध के अनन्तर महेन्द्र हो गया जैसे विजय के पीछे महाराजा । इसलिये महेन्द्र के लिये चरु हुआ । इससे वह वृत्र के मारने के लिये उसको बड़ा ( बलिष्ठ ) भी कर देता है । इसलिये महेन्द्र के लिये चरु हुआ ॥९॥

अब विश्वकर्मा के लिये एक कपाल का पुरोडाश होता है । देवों ने साकमेध यज्ञ करके और ( वृत्र पर ) विजय पाकर अपने काम को पूरा कर लिया ( 'विश्व कृत' का अर्थ है पूरा कर लेना ) और सब कुछ जीत लिया । इसी प्रकार जो पुरुष साकमेध यज्ञ कर लेता है और विजय पा लेता है वह अपने काम को पूरा कर लेता है । इसी लिये विश्वकर्मा के लिये एक कपाल का पुरोडाश होता है ॥१०॥

देवों की जो प्रजाति ( फूलना फलना ) और श्री इस समय है वह सब इसी यज्ञ को करके हुई है । इसी प्रकार जो इस रहस्य को समझ कर इस यज्ञ को करता है उसकी सन्तान फूलती फलती है और उसको श्री भी प्राप्त होती है । इसलिये इस यज्ञ को करे ॥११॥

---

# अध्याय ६—ब्राह्मण १

महाहविषा ह वै देवा वृत्रं जघ्नुः। तेनोऽएव व्यजयन्त येयमेषां विजितिस्तामथ यानेवैषां तस्मिन्त्संग्रामेऽघ्नंस्तान्पितृयज्ञेन समैरयन्त पितरो वै तऽआसंस्तस्मात्पितृयज्ञो नाम ॥१॥

तद्वसन्तो ग्रीष्मो वर्षाः। एते ये व्यजयन्त शरद्धेमन्तः शिशिरस्तऽउ ते यान्पुनः समैरयन्त ॥२॥

अथ यदेष एतेन यजते। तथाह न्वेवैतस्य तथा कं चन घ्नन्तीति देवा अकुर्वन्निति न्वेवैष एतत्करोति यमु चैवेभ्यो देवा भागमकल्पयंस्तमु चैवेभ्य एष एतद्भागं करोति यानु चैव देवाः समैरयन्त तानु चैवैतदवति स्वानु चैवैतत्पितॄञ्छ्रेयाꣳसं लोकमुपोन्नयति यद्ु चैवा-स्यात्रात्मनोऽचरणेन हन्यते वा मीयते वा तद्ु चैवास्यैतेन पुनराप्यायते तस्माद्वा ऽएष एतेन यजते ॥३॥

स पितृभ्यः सोमवद्भ्यः। षट्कपालं पुरोडाशं निर्वपति सोमाय वा पितृमते षड्वा-ऽऋतव ऋतवः पितरस्तस्मात्षट्कपालो भवति ॥४॥

अथ पितृभ्यो बर्हिषद्भ्यः। अन्वाहार्यपचने धानाः कुर्वन्ति ततोऽर्धाः पिंषन्त्यर्धा

देवों ने 'महाहवि' के द्वारा ही वृत्र को मारा और उस विजय को पाया जो इस समय उनको प्राप्त है। और जो उनमें वीर उस संग्राम में मारे गये उनको पितृयज्ञ से जिलाया। वे पितर ही तो थे। इसलिये पितृयज्ञ नाम पड़ा ॥१॥

अब वसन्त, ग्रीष्म और वर्षा। यह वे हैं जिन्होंने (वृत्र) को जीता। शरद, हेमन्त और शिशिर यह वह हैं जिनको दुबारा जिलाया ॥२॥

जब वह यह यज्ञ करता है तो इसलिये करता है कि एक तो (असुर) उसके किसी (सम्बन्धी) को न मार सकें, दूसरे चूँकि देवों ने यज्ञ किया था। इसके अतिरिक्त वह इसलिये भी यज्ञ करता है कि देवों ने जिन पितरों के लिये भाग निकाला था वह भाग उन तक पहुँच जावे। इस प्रकार जिनको देवों ने पुनर्जीवित किया उनको सन्तुष्ट करता है। और अपने पितरों को श्रेय लोक तक पहुँचाता है। और जो कुछ हानि या मृत्यु अपने अनुचित आचार से होती उसका प्रतीकार हो जाता है। इसलिये यह यज्ञ करता है ॥३॥

छः कपालों का पुरोडाश 'सोमवन्त पितरों' के लिये होता है। या 'पितृमत सोम' के लिये। छः ऋतुयें होती हैं। ऋतुयें ही पितर हैं। इसलिये छः कपाल होते हैं ॥४॥

अब 'बर्हिषद् पितरों' के लिये अन्वाहार्यपचन (या दक्षिणाग्नि) पर धान भूनते

इत्येव धाना अपिष्टा भवन्ति ता धानाः पितृभ्यो बर्हिषद्भ्यः ॥५॥

अथ पितृभ्योऽग्निष्वात्तेभ्यः । निवान्यायै दुग्धे सकृदुपमथित एकशलाकया मन्थो भवति सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मात्सकृदुपमथितो भवत्येतानि हवीꣳषि भवन्ति ॥६॥ शतम् १२०० ॥

तद्ये सोमेनेजानाः । ते पितरः सोमवन्तोऽथ ये दत्तेन पक्वेन लोकं जयन्ति ते पितरो बर्हिषदोऽथ ये ततो नान्यतरच्चन यानग्निरेव दहन्त्स्वदयति ते पितरोऽग्निष्वात्ता एत उते ये पितरः ॥७॥

स जघनेन गार्हपत्यम् । प्राचीनावीतीभूत्वा दक्षिणासीन एतꣳ षट्कपालं पुरोडाशं गृह्णाति स तत एवोपोत्थायोत्तरेणान्वाहार्यपचनं दक्षिणा तिष्ठन्नवहन्ति सकृत्फलीकरोति सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मात्सकृत्फलीकरोति ॥८॥

स दक्षिणेन दृषदुपले उपदधाति । दक्षिणार्धे गार्हपत्यस्य षट्कपालान्युपदधाति तद्यदेतां दक्षिणां दिशꣳ सचन्त एषा हि दिक् पितृणां तस्मादेतां दक्षिणां दिशꣳ सचन्ते ॥९॥

अथ दक्षिणेनान्वाहार्यपचनं चतुःस्रक्ति वेदिं करोत्यवान्तरदिशोऽनु स्रक्तीः

है । आधे धान पीस लेते हैं और आधे बिना पिसे होते हैं । यह 'बर्हिषद् पितरों' के लिये धान होते हैं ॥५॥

अब 'अग्नि-ष्वात्ता पितरों' के लिये हवि को बनाते हैं । इस प्रकार कि ( पिसे हुये धानों में ) अन्य के बछड़े को पिलाने वाली गाय का दूध मिलाकर और उसे एक शलाका से एक बार ही हिला कर बनाते हैं । पितर एक बार ही परलोक को चले गये इसलिये एक ही बार चलाते हैं; यह हवियाँ हुईं ॥६॥

जिन्होंने सोम यज्ञ किया था वह हुये 'सोमवन्त पितर' । और जो दिये हुये पके अन्न से लोक को जीतते हैं वे हुये 'बर्हिषद् पितर' । और जिन्होंने न यह किया न वह और जिनको अग्नि ने जला दिया वे हुये 'अग्नि-ष्वात्ता' । ये पितर हुये ॥७॥

वह छः कपालों के पुरोडाश के लिये ( चावल ) गार्हपत्य के पीछे दक्षिण की ओर बैठ कर और दाहिने कंधे पर सामने की ओर जनेऊ रखकर निकालता है । वहाँ से उठकर अन्वाहार्यपचन के उत्तर की ओर खड़ा होकर दक्षिण की ओर मुख किये हुये पछोरता है । उनको एक ही बार साफ करता है ॥८॥

दक्षिण की ओर दृषद् और उपल ( चाकी के पाट ) को रखता है और गार्हपत्य के दक्षिण भाग में छः कपालों को रखता है । दक्षिण दिशा में इसलिये रखते हैं कि दक्षिण दिशा पितरों की है । इसलिये दक्षिण दिशा की ओर रखते हैं ॥९॥

अब दक्षिणाग्नि के दक्षिण की ओर एक चौकोर वेदि बनाता है, जिसके कोने

करोति चतस्रो वाऽअवान्तरदिशोऽवान्तरदिशो वै पितरस्तस्मादवान्तरदिशोऽनु सक्तीः करोति ॥१०॥

तन्मध्येऽग्निᳬसमादधाति । पुरस्ताद्वै देवाः प्रत्यञ्चो मनुष्यानभ्युपावृत्तास्तस्मात्तेभ्यः प्राङ् तिष्ठन्नुहोति सर्वत· पितरोऽवान्तरदिशो वै पितरः सर्वत इव हीमा अवान्तरदिशस्त· स्मान्मध्येऽग्निᳬ समादधाति ॥११॥

स तत एव प्राङ् स्तम्बयजुर्हरति । स्तम्बयजुर्हृत्वाथेत्येनाग्रे परिगृह्णात्यथेत्यथेति पूर्वेण परिग्रहेण परिगृह्य लिखति हरति यदार्थं भवति स तथैवोत्तरेण परिग्रहेण परिगृह्णात्युत्तरेण परिग्रहेण परिगृह्य प्रतिमृज्याह प्रोक्षणीरासादयेत्यासादयन्ति प्रोक्षणीरिध्म बर्हिरुपसादयन्ति स्रुच सम्मार्ष्ट्याज्येनोदैति स यज्ञोपवीती भूत्वाज्यानि गृह्णाति ॥१२॥

तदाहु· । द्विरुपभृति गृह्णीयाद्द्वौ ह्यनानुयाजौ भवत इति तदष्टनेव कृत्व उपभृति गृह्णीयान्नेद्यज्ञस्य विधाया अयानीति अयानीति तस्मादष्टनेव कृत्व उपभृति गृह्णीयादाज्यानि गृहीत्वा स पुन प्राचीनावीती भूत्वा ॥१३॥

प्रोक्षणीरध्वर्युरादत्ते । स इध्ममेवाग्रे प्रोक्षत्यथ वेदिमथास्मै बर्हिः प्रयच्छन्ति

अवान्तर दिशाओं की ओर होते हैं। अवान्तर दिशा चार हैं और अवान्तर दिशा ही पितर हैं। इसलिये वेदि के कोने अवान्तर दिशाओं की ओर होते हैं ॥१०॥

उसके मध्य में अग्नि को रखता है। देव पूर्व से पश्चिम को मनुष्यों तक आये। इसलिये पूर्व की ओर मुख करके खड़ा होकर आहुति देता है। पितर सभी ओर हैं। अवान्तर दिशा ही पितर है। इसलिये वह अग्नि को मध्य में रखता है ॥११॥

वहाँ से वह स्तम्बयजु ( कुश ) को पूर्व की ओर फेंकता है। अब कुशों से वेदी को घेरता, है पहले इस प्रकार ( पश्चिम की ओर ), फिर इस प्रकार ( उत्तर की ओर ), फिर इस प्रकार ( पूर्व की ओर )। पहली लकीर ( या पंक्ति ) से घेर कर ( अध्वर्यु ) रेखा खींचता है। और जो कुछ हटाना होता है उसे हटा देता है। अब वह दूसरी लकीर से घेरता है और दूसरी लकीर से घेर कर और चिकना कर कहता है, 'प्रोक्षणी को रख'। अत· वे प्रोक्षणी को रखते हैं। और समिधा और बर्हि को वह उसके पास रखते हैं। वह स्रुचों को पोंछता है। और घी लेकर आता है। वह यज्ञोपवीत पहने पहने ही घी को लेता है ॥१२॥

इस सम्बन्ध में कुछ लोग कहते हैं कि अनुयाज दो होते हैं इसलिये उपभृति में दो बार घी ले। परन्तु उसे आठ बार करके घी लेना चाहिये। कहीं ऐसा न हो कि वह यज्ञ की विधि से दूर हो जाय। इसलिये आठ बार करके घी लेवे। घी लेकर और जनेऊ को दाहिने कन्धे पर करके ॥१३॥

अध्वर्यु प्रोक्षणी लेता है। पहले समिधा पर जल छिड़कता है, फिर वेदी पर। अब

तत्पुरस्ताद्ग्रन्थ्यासादयति तत्प्रोक्ष्योपनिनीय विस्रꣳस्य ग्रन्थिं न प्रस्तरं गृह्णाति सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मान्न प्रस्तरं गृह्णाति ॥१४॥

अथ संनहनमनुविस्रꣳस्य । अपसलवि त्रिः परिस्तृणन्पर्येति सोऽपसलवि त्रिः परिस्तीर्य यावत्प्रस्तर भाजनं तावत्परिशिनष्ट्यथ पुनः प्रसलवि त्रिः पर्येति यत्पुनः प्रसलवि त्रिः पर्येति तद्यानेवामूंस्त्रयान्पितॄनन्ववागात्तेभ्य एवैतत्पुनरपोदेतीमꣳ स्वं लोकमभि तस्मात्पुनः प्रसलवि त्रिः पर्येति ॥१५॥

स दक्षिणैव परिधीन्परिदधाति । दक्षिणा प्रस्तरꣳ स्तृणाति नान्तर्दधाति विधृति सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मान्नान्तर्दधाति विधृती ॥१६॥

स तेन जुहूमासादयति । अथ पूर्वामुपभृतमथ ध्रुवामथ पुरोडाशमथ धाना अथ मन्थमासाद्य हवीꣳषि संमृशति ॥१७॥

ते सर्वऽएव यज्ञोपवीतिनो भूत्वा । इत्थाद्यजमानश्च ब्रह्मा च पश्चात्परीतः पुरस्तादग्नीत् ॥१८॥

तेनोपाꣳशु चरन्ति । तिर इव वै पितरस्तिर इवैतद्यदुपाꣳशु तस्मादुपाꣳशु चरन्ति ॥१९॥

वह बर्हि को उसे देते हैं। और वह बर्हि को पूर्व की ओर गाँठ करके रखता है। अब उस पर जल छिड़क कर, गाँठ को खोलकर वह गाँठ को पकड़ता है, न कि प्रस्तर को। पितर एक बार ही चले गये इसलिये वह प्रस्तर को नहीं लेता ॥१४॥

( बर्हि के गुट्ठे को ) खोल कर वह दाहिनी ओर से बाईं ओर को तीन बार घूमता है ( वेदि पर ) बर्हि को फैलाता हुआ। दाहिनी ओर से बाईं ओर को तीन तहों में फैलाकर वह इतने कुश बचा लेता है कि प्रस्तर बन सके। अब वह तीन बार बाईं ओर से दाहिनी ओर को मुड़ता है। वह तीन बार बाईं ओर से दाहिनी ओर को इसलिये मुड़ता है कि पहले वह अपने तीन पितरों के पीछे गया था अब वह फिर अपने लोक को वापिस आ जाता है। इसलिये वह तीन बार बाईं ओर से दाहिनी ओर को मुड़ता है ॥१५॥

वह परिधियों को दक्षिण की ओर रखता है। और प्रस्तर को भी दक्षिण की ओर रखता है। दो विधृतियों को बीच में नहीं रखता। पितर एक बार ही परलोक को सिधार गये। इसलिये दो विधृतियों को बीच में नहीं रखता ॥१६॥

अब वह जुहू को रखता है और उसके पूर्व को उपभृत को। अब ध्रुवा पुरोडाश, धान, मन्थ को रखकर हवियों को छूता है ॥१७॥

वह सब यज्ञोपवीती होकर यजमान और ब्रह्मा इस प्रकार पश्चिम को चलते हैं और अग्नीध् पूर्व को ॥१८॥

वे इसको धीरे धीरे करते हैं। पितर भी छिपे हुये हैं और जो धीरे-धीरे पढ़ा जाय वह भी छिपे के ही समान है। इसलिये धीरे-धीरे ही पढ़ते हैं ॥१९॥

परिवृते चरन्ति । तिर इव वै पितरस्तिर इवैतद्यत्परिवृतं तस्मात्परिवृते चरन्ति ॥२०॥

अथेध्ममभ्याधायाह । अग्नये समिध्यमानायानु ब्रूहीति स एकामेव होता सामिधेनीं त्रिरन्वाह सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मादेकाᳬ होता सामिधेनीं त्रिरन्वाह ॥२१॥

सोऽन्वाह । उशन्तस्त्वा निधीमह्युशन्तः समिधीमहि । उशन्नुशत आवह पितॄन्हविषेऽअत्तवऽइत्यथाग्निमावह सोममावह पितॄन्त्सोमवत आवह पितॄन्बर्हिषद आवह पितॄनग्निष्वात्तानावह देवाँ२ऽआज्यपाँ२ऽआवहाग्निᳬ होत्रायावह स्वं महिमानमावहे-त्यावाह्योपविशति ॥२२॥

अथाश्राव्य न होतारं प्रवृणीते । पितृयज्ञो वाऽअयं नेद्धोतारं पितृषु दधानीति तस्मान्न होतारं प्रवृणीते सीद होतरित्येवाहोपविशति होता होतृषदनऽउपविश्य प्रसौति प्रसूतोऽध्वर्युः स्रुचावादाय प्रत्यङ्ङतिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याह समिधो यजेति सोऽपबर्हिषश्चतुरः प्रयाजान्यजति प्रजा वै बर्हिर्नेत्प्रजाः पितृषु दधानीति तस्मादपबर्हिषश्चतुरः प्रयाजा-

यह इस यज्ञ को घिरे हुये स्थान में करते हैं। पितर छिपे हुये हैं और जो घिरे स्थान में किया जाता है वह भी छिपे के तुल्य है ॥२०॥

अब वह समिधों को रखकर कहता है, 'जलती हुई आग के लिये कह'। होता एक सामिधेनी ऋचा को तीन बार पढ़ता है। पितर लोग एक ही बार परलोक को चले गये, इसलिये एक ही सामिधेनी ऋचा को तीन बार पढ़ता है ॥२१॥

वह जपता है, 'उशन्तस्त्वा नि धीमहि। उशन्तः समिधीमहि। उशन्नुशतः ऽआ वह पितॄन् हविषेऽअत्तवे' (यजु० १९।७०)। 'प्रेम से हम तुझको रखते हैं। प्रेम से तुझे प्रज्वलित करते हैं। हे प्यारे, प्यारे पितरों को हवि खाने के लिये ला'। अब कहता है, 'अग्नि को ला, सोम को ला, सोमवन्त पितरों को ला। बर्हिषद् पितरों को ला, अग्निष्वात्ता पितरों को ला। घी पीने वाले देवों को ला, होता के लिये अग्नि को ला, अपनी महिमा को ला'। इस प्रकार बुलाकर वह बैठ जाता है ॥२२॥

अब 'औषट्' करने के पश्चात् वह होता का वरण नहीं करता। यह पितृयज्ञ है। ऐसा न हो कि होता को पितरों के हवाले कर दे इसलिये होता का वरण नहीं करता। केवल यह कह कर कि, 'होता, बैठ', बैठ जाता है। होता होता-के-आसन पर बैठकर (अध्वर्यु को) प्रेरणा करता है। प्रेरित होकर अध्वर्यु दो स्रुचों को लेता है और पश्चिम की ओर जाता है। और जाकर 'औषट्' कहकर कहता है, 'समिधो यज' (समिधों का यज कर)। बर्हि को छोड़कर चार प्रयाजों को करता है। बर्हि प्रजा है। ऐसा न हो कि प्रजा पितरों के हवाले हो जाय इसलिये बर्हि को छोड़कर चार प्रयाजों को करता है। अब दो आज्य भागों

न्यञ्जत्यथाज्यभागाभ्यां चरन्त्याज्यभागाभ्यां चरित्वा ॥२३॥

ते सर्वऽएव प्राचीनावीतिनो भूत्वा । एतैर्वै हविर्भिः प्रचरिष्यन्त इत्याथ यजमानश्च ब्रह्मा च पुरस्तात्परीतः पश्चादग्नीदुताश्रावयन्त्यो३म्, स्वधेत्यस्तु स्वधेति प्रत्याश्रावणम्, स्वधा नम इति वषट्कारः ॥२४॥

तदुहोवाचासुरिः । आश्रावयेयुरेव प्रत्या श्रावयेयुर्वषट् कुर्युर्नेद्यज्ञस्य विधाया अयामेति ॥२५॥

अथाह पितृभ्यः सोमवद्भ्योऽनुब्रूहीति सोमाय वा पितृमते स द्वे पुरोऽनुवाक्येऽअन्वाहैकया वै देवान्प्रच्यावयन्ति द्वाभ्यां पितॄन्त्सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरस्तस्माद्द्वे पुरोऽनुवाक्येऽअन्वाह ॥२६॥

स उपस्तृणीतऽआज्यम् । अथास्य पुरोडाशस्यावद्यति स तेनैव सह धानानां तेन सह मन्थस्य तत्सकृदवदधात्यथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयति प्रत्यनक्त्यवदानानि नातिक्रामतीत एवोपोत्थायाश्राव्याह पितॄन्त्सोमवतो यजेति वषट्कृते जुहोति ॥२७॥

अथाह पितृभ्यो बर्हिषद्भ्योऽनुब्रूहीति । स उपस्तृणीत ऽआज्यमथासां धानानामवद्यति स तेनैव सह मन्थस्य तेन सह पुरोडाशस्य तत्सकृदवदधात्यथोपरिष्टाद्द्विरा-

को देते हैं और उनको देकर—॥२३॥

वह अपने जनेऊ को दाहिने कन्धे पर कर लेते हैं क्योंकि इन हवियों को देने की इच्छा कर रहे हैं। यजमान और ब्रह्मा इस प्रकार करके ( पश्चिम से ) पूर्व की ओर मुड़ते हैं, और आग्नीध्र ( पूर्व से ) पश्चिम की ओर। आगे ( अध्वर्यु ) औषट् में कहते हैं 'ओ३म्! सुधा'। ( आग्नीध्र ) उत्तर देता है, 'अस्तु सुधा'। और वषट्कार है 'स्वधा नमः' ॥२४॥

इस पर आसुरि ने कहा, 'औषट् कहो' और उत्तर में औषट् कहना चाहिये। और वषट्कार बोलना चाहिये। कहीं ऐसा न हो कि यज्ञ की विधि से हम हट जायँ ॥२५॥

तब ( अध्वर्यु ) कहता है, 'सोमवन्त पितरों को बुलाओ'। सोमवन्त पितरों के लिये ( होता ) दो अनुवाक्य बोलता है, एक अनुवाक्य देवों के लिये बोला जाता है और दो पितरों के लिये। पितर एक बार ही परलोक को सिधार गये, इसलिये पितरों के लिये दो अनुवाक्य हुये ॥२६॥

अब घी को फैलाता है। अब पुरोडाश में से टुकड़ा काटता है। और साथ ही धान और मन्थ। यह सब एक ही साथ ( जुहू में ) रख देता है। दो बार घी छोड़ता है और टुकड़ों को फिर चुपड़ता है। वह दक्षिण को जाता नहीं किन्तु उठकर और औषट् कहकर कहता है, 'पितॄन् सोमवतो यज'। और वषट्कार के पश्चात् आहुति दे देता है ॥२७॥

अब कहता है, 'बर्हिषद् पितरों को बुलाओ'। अब घी को फैलाता है। और धानों में से एक टुकड़ा लेकर मन्थ तथा पुरोडाश के साथ एक ही बार ( जुहू में ) रख देता है। दो बार घी छोड़ता है और उन टुकड़ों को चुपड़ता है। वह जाता नहीं किन्तु उठकर और

ज्यस्याभिघारयति अत्यनक्त्यवदानानि नातिक्रामतीत एवोपोत्थायाश्राव्याह पितृन्बर्हिषदो यजेति वषट्कृते जुहोति ॥२८॥

अथाह पितृभ्योऽग्निष्वात्तेभ्योऽनुब्रूहीति। स उपस्तृणीतऽआज्यमथास्य मन्थस्या-वद्यति स तेनैव सह पुरोडाशस्य तेन सह धानाना तत्सकृदवदधात्यथोपरिष्टाद्द्विराज्य-स्याभिघारयति अत्यनक्त्यवदानानि नातिक्रामतीत एवोपोत्थायाश्राव्याह पितृनग्निष्वात्तान्य-जेति वषट्कृते जुहोति ॥२९॥

अथाहाग्नये कव्यवाहनायानुब्रूहीति। तत्स्विष्टकृते हव्यवाहनो वै देवानां कव्य-वाहनः पितृणां तस्मादाहाग्नये कव्यवाहनायानुब्रूहीति ॥३०॥

स उपस्तृणीतऽआज्यम्। अथास्य पुरोडाशस्यावद्यति स तेनैवतस धानाना तेन सह मन्थस्य तत्सकृदवदधात्यथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयति न अत्यनक्त्यवदानानि नातिक्रामतीत एवोपोत्थायाश्राव्याहाग्निं कव्यवाहन यजेति वषट्कृते जुहोति ॥३१॥

स यन्नातिक्रामति। इत एवोपोत्थायं जुहोति सकृदु ह्येव पराञ्च पितरोऽथ यत्सकृत्सकृत्सर्वेषाऽ हविषाऽ समवद्यति सकृदु ह्येव पराञ्चः पितरोऽथ यद्वपतिषन्नमव

'ओषट्' कहकर कहता है, 'बर्हिषद् पितरों के लिये हवि दो', और वषट्कार के पश्चात् आहुति दे देता है ॥२८॥

अब कहता है, 'अग्निष्वात्ता पितरों को बुलाओ'। घी को फैलाता है। मन्थ में से एक टुकड़ा काटता है। और धान और पुरोडाश के साथ एक ही बार में (जुहू में) रख देता है। दो बार ऊपर से घी छोड़ता है, फिर उन टुकड़ों को चुपड़ता है। वह चलता नहीं किन्तु उठकर 'औषट्' कह कर कहता है, 'अग्निष्वात्ता पितरों के लिये आहुति दो'। फिर वषट्कार के पश्चात् आहुति दे देता है ॥२९॥

अब कहता है, 'कव्यवाहन अग्नि को बुलाओ'। यह स्विष्टकृत् अग्नि के लिये कहा। यह देवों के लिये हव्यवाहन है और पितरों के लिये कव्यवाहन, इसलिये 'कव्यवाहन अग्नि के लिये' ऐसा कहा ॥३०॥

अब वह घी को फैलाता है। पुरोडाश में से टुकड़ा काटता है और धान और मन्थ के साथ (जुहू में) रख देता है। दो बार घी छोड़ता है और टुकड़ों को चुपड़ता नहीं, न चलता है, किन्तु उठकर और औषट् कह कर कहता है, 'कव्यवाहन अग्नि के लिये आहुति दो' और वषट्कार के पश्चात् आहुति दे देता है ॥३१॥

वह चलता क्यों नहीं और उठकर ही आहुति क्यों दे देता है? इसका कारण यह है कि पितर लोग एक बार ही परलोक को चले गये। और हवियों में से एक ही टुकड़ा क्यों काटता है? इसलिये कि पितर एक ही बार परलोक को चले गये। और टुकड़ों को काटकर एक साथ क्यों रखता है? इसलिये कि ऋतुएँ ही पितर हैं। इस प्रकार वह ऋतुओं

दानान्यनयत्यृतवो वै पितर ऋतूनेवैतद्व्यतिषजत्यृतून्त्संदधाति तस्माद्व्यतिषज्यमनदाना न्यनयति ॥२२॥

तद्धैके । एतमेव होत्रे मन्थमादधति तथ्ठ होतोपहूयावैव जिघ्रति तं ब्रह्मणे प्रयच्छति तं ब्रह्मावैव जिघ्रति तमग्नीधे प्रयच्छति तमग्नीदेव निघ्रत्येतन्न्वेवैतत्कुर्वन्ति यथा स्वेवेतरस्य यज्ञस्येडाप्राशितव्यथ्ठ समनयन्त्येवमेवैतस्यापि समवद्येयुस्तामुपहूयावैव जिघ्रन्ति न प्राश्नन्ति प्राशितव्य त्वेव वय मन्यामहऽइति ह स्माहासुरिर्यस्य कस्य चाग्नौ जुह्वतीति ॥२३॥

अथ यतरो दास्यन्भवति । यद्यध्वर्युर्वा यजमानो वा स उदपात्रमादायापसलवि त्रिः परिषिञ्चन्पर्येति स यजमानस्य पितरमवनेजयत्यसाववनेनिक्ष्वेत्यसाववनेनिक्ष्वेति पितामहमसाववनेनिक्ष्वेति प्रपितामह तद्यथाशिष्यतेऽभिषिञ्चेदेव तत् ॥२४॥

अथास्य पुरोडाशस्यावदाय । सव्ये पाणौ कुरुते धानानामवदाय सव्ये पाणौ कुरुते मन्थस्यावदाय सव्ये पाणौ कुरुते ॥२५॥

स येमामवान्तरदिशमनु सक्तिः । तस्या यजमानस्य पित्रे ददात्यसावेतत्तऽइत्यथ

को मिलाकर रखता है । ऋतुओं में संधि करता है । इसलिये इन टुकड़ों को एक साथ रखता है ॥२२॥

कुछ लोग सब मन्थ को होता को दे देते हैं । होता उसका आवाहन करके सूँघता है, और ब्रह्मा को दे देता है । उसे ब्रह्मा सूँघता है । और आग्नीध्र को देता है । आग्नीध्र भी उसे सूँघता है । वे ऐसा करते हैं । दूसरे यज्ञों में इडा को चाटते हैं । इसमें भी चाटना चाहिये । ( इडा का ) आवाहन करके सूँघते हैं, खाते नहीं । परन्तु आसुरि की सम्मति है कि 'हमारा विचार है कि जो कुछ अग्नि में डाला जाय उसका कुछ भाग खाना भी चाहिये' ॥२३॥

अब जो हवि देने वाला हो, चाहे अध्वर्यु, चाहे यजमान, वह पानी का बर्तन लेकर तीन बार दाहिनी से बाईं ओर को पानी छिड़कता हुआ चलता है । वह यजमान के (पितरों) के लिये 'असौ अवनेनिक्ष्व' ( आप धोवें ) इस प्रकार दो बार कहकर पानी डालता है । और 'आप धोवें, आप धोवें' कहकर दादा ( पितामह ) के लिये ( दक्षिण पश्चिमी कोने में ), फिर परदादा ( प्रपितामह ) के लिये 'आप धोवें, आप धोवें' कहकर दक्षिण पूर्वी कोने में । जैसे अतिथि को सत्कार के लिये जल देते हैं उसी प्रकार यहाँ भी ॥२४॥

अब पुरोडाश में से एक टुकड़ा काटकर बायें हाथ मे लेता है । धानों में से भी एक भाग काटकर बायें हाथ म लेता है । और मन्थ में से भी एक टुकड़ा काटकर बायें हाथ मे लेता है ॥२५॥

अब वह अवान्तर दिशा के सामने ( उत्तर-पश्चिम की ओर ) यजमान के बाप के लिये देता है, यह कह कर कि 'यह तुम्हारे लिये' । और इस अवान्तर दिशा के सामने

येमामवान्तरदिशमनु स्रक्तिस्तस्यां यजमानस्य पितामहाय ददात्यसावेतत्तऽइत्यथ येमामवान्तरदिशमनु स्रक्तिस्तस्या यजमानस्य प्रपितामहाय ददात्यसावेतत्तऽइत्यथ येमामवान्तरदिशमनु स्रक्तिस्तस्या निमृष्टेऽत्र पितरो मादयध्वं यथाभागमावृषायध्वमिति यथाभागमश्नीतेत्येवैतदाह तद्यदेवं पितृभ्यो ददामि तेनो स्वान्पितॄन्नेतस्माद्यज्ञादन्तरेति ॥३६॥

ते सर्वऽएव यज्ञोपवीतिनो भूत्वा । उदञ्च उपनिष्क्रम्याहवनीयमुपतिष्ठन्ते देवान्वाऽएष उपावर्तते य आहिताग्निर्भवति यो दर्शपूर्णमासाभ्यां यजतेऽथैतत्पितृयज्ञेनेवाचारिषुस्तद्दु देवेभ्यो निन्हुवते ॥३७॥

ऐन्द्रीभ्यामाहवनीयमुपतिष्ठन्ते । इन्द्रो ह्याहवनीयोऽक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रिया अधूषत । अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी ॥ सुसंदृशं त्वा वयं मघवन्वन्दिषीमहि । प्र नूनं पूर्णवन्धुर स्तुतो यासि वशाँ२॥अनु योजान्विन्द्र ते हरीऽ इति ॥३८॥

अथ प्रतिपरेत्य गार्हपत्यमुपतिष्ठन्ते । मनो न्वाह्वामहे नाराशꣳसेन स्तोमेन ।

(दक्षिण पश्चिम की ओर) यजमान के बाबा के लिये, यह कहकर कि 'यह तुम्हारे लिये'। और इस अवान्तर दिशा के सामने (दक्षिण-पूर्व की ओर) यजमान के पर-बाबा के लिये यह कहकर कि 'यह तुम्हारे लिये'। और इस अवान्तर दिशा के सामने (उत्तर-पूर्व की ओर) इस मन्त्र से (हाथ) धोता है। 'अत्र पितरो मादयध्वं यथाभागमावृषायध्वम्' (यजु० २।३१)। 'हे पितरो यहाँ आओ। बैल के समान अपने-अपने भागों को'। इसका तात्पर्य यह है कि 'आप अपना-अपना भाग खाइये'। वह इस प्रकार पितरों को क्यों खिलाता है? इसलिये कि अपने पितरों को यज्ञ से वञ्चित नहीं करता ॥३६॥

अब वे सब यज्ञोपवीत धारण किये हुये उत्तर की ओर जाकर आहवनीय के (उत्तर को) खड़े होते हैं। जो आहिताग्नि होकर दर्श-पूर्णमास यज्ञ करता है वह देवों का निकटवर्ती होता है। परन्तु वह अभी पितृ-यज्ञ कर रहे थे। इसलिये अब वह देवों को सन्तुष्ट करते हैं ॥३७॥

अब वे इन्द्र सम्बन्धी दो मन्त्रों को पढ़कर आहवनीय के पास खड़े होते हैं— 'अक्षन्नमीमदन्त ह्यव प्रियाऽअधूषत। अस्तोषत स्वभानवो विप्रा नविष्ठया मती योजा न्विन्द्र ते हरी। सुसंदृशं त्वा वयं मघवन् वन्दिषीमहि। प्र नूनं पूर्णवन्धुर स्तुतो यासि वशाँ२ऽअनु योजा न्विन्द्र ते हरी' (यजु० ३।५१,५२ या ऋ० १।८२।२,३)। 'खाया ने खा लिया। वे सन्तुष्ट हो गये। और उन्होंने (अपने को) झाड़ डाला। प्रकाशयुक्त विप्रों ने स्तुति की— 'हे इन्द्र अपने दोनों घोड़ों को जोत'। 'हे इन्द्र, तुझ उत्तम की हम स्तुति करेंगे'। इस प्रकार स्तुति किया गया तू अपने रथ में हमारी इच्छा के अनुसार आ'। 'हे इन्द्र तू अपने दोनों घोड़ों को जोत' ॥३८॥

अब वे गार्हपत्य तक लौटते हैं और खड़े होकर इन मन्त्रों को पढ़ते हैं, 'मनो न्वाह्वा-

पितृणां च मन्मभिः ॥ आ न एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे । ज्योक्च सूर्यं दृशे ॥ पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः । जीवं व्रातꣳ सचेमहीति पितृयज्ञेनेव वाऽएतचारिषुस्तद् खलु पुनर्जीवानपिपद्यन्ते तस्मादाह जीवं व्रातꣳ सचेमहीति ॥३६॥

अथ यतरो ददाति । स पुनः प्राचीनावीती भूत्वाभिप्रपद्य जपत्यमी मदन्त पितरो यथाभागमावृषायिषतेति यथाभागमाशिषुरित्येवैतदाह ॥४०॥

अथोदपात्रमदाय । पुनः प्रसलवि त्रिः परिषिञ्चन्पर्येति स यजमानस्य पितरमवनेजयत्यसाववनेनिक्ष्वेत्यसाववनेनिक्ष्वेति पितामहमसाववनेनिक्ष्वेति प्रपितामहं तद्यथा जक्षुषेऽभिषिञ्चेदेवं तत्तद्यत्पुनः प्रसलवि त्रिः परिषिञ्चन्पर्येति प्रसलवि न इदं कर्मानुसंतिष्ठाताऽइति तस्मात्पुनः प्रसलवि त्रिः परिषिञ्चन्पर्येति ॥४१॥

अथ नीविमुद्वृह्य नमस्करोति । पितृदेवत्या वै नीविस्तस्मान्नीविमुद्वृह्य नमस्करोति यज्ञो वै नमो यज्ञियानेवैनानेतत्करोति षट्कृत्वो नमस्करोति षड् वाऽऋतव ऋतवः

महे नाराशꣳसेन स्तोमेन । पितृणां च मन्मभिः ॥ आ न एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे । ज्योक् च सूर्यं दृशे ॥ पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः । जीव व्रातꣳसचेमहि' । ( यजु० ३।५३,५४,५५ । या ऋग्वेद १०।५७।३,४,५ ) । 'हम नाराशंसी स्तोम के द्वारा मन का आवाहन करते हैं, और पितरों के स्तोम से । हमारे पास बुद्धि, शक्ति और जीवन के लिये मन फिर आवे कि हम बहुत दिनों तक सूर्य के दर्शन करें' । 'हे पितरो, दैव्य जन हम को फिर मन दें, कि हम जीवित लोगों के साथ रह सकें' । अब तक वे पितृ-यज्ञ कर रहे थे । अब वे फिर जीवन को लौटते हैं । इसीलिये कहा, 'हम जीवित लोगों के साथ रह सकें' ॥३६॥

अब जिसने ( पिण्ड ) दिया था वह फिर दाहिने कन्धे पर जनेऊ रखकर यह मन्त्र जपता है, 'अमीमदन्त पितरो यथाभागमावृषायिषत' ( यजु० २।३१ ) । 'पितरो ने खा लिया । बैलों के समान यह अपने-अपने भाग को ले गये' । इससे तात्पर्य यह है कि उन्होंने अपना अपना भाग खाया ॥४०॥

अब यह जल के पात्र को लेता है और छिड़कता हुआ फिर तीन बार बाईं ओर से दाहिनी ओर को लौटता है । और 'आप धोइये' यह कहकर यजमान के पिता के लिये जल छोड़ता है । 'आप धोइये' यह कहकर यजमान के बाबा के लिये । 'आप धोइये' यह कहकर यजमान के पर-बाबा के लिये । जैसे अतिथि के सत्कार के लिये जो खाना खाता है, जल दिया जाता है वैसे ही यहाँ भी किया जाता है । और तीन बार बाईं ओर से दाहिनी ओर जल छिड़कते हुये चलने के विषय में यह सोचता है, कि हमारा यह काम इसी प्रकार ( ? ) पूरा हो जायगा' । इसलिये यह तीन बार बाईं ओर जल छिड़कता हुआ चलता है ॥४१॥

अब नीवि अर्थात् धोती के निचले भाग को खींच खींचकर नमस्कार करता है । नीवि पितरों की है इसलिये उसे खींचकर नमस्कार करता है । नमस्कार यज्ञ है । इस प्रकार

पितरस्तदृतुष्वेवैतद्यज्ञं प्रतिष्ठापयति तस्मात्षट् कृत्वो नमस्करोति गृहान्नः पितरो दत्तेति गृहाणाᳪ ह्य पितर ईशतऽएषोऽएतस्याशीः कर्मणः ॥४२॥

ते सर्वऽएव यज्ञोपवीतिनो भूत्वा। अनुयाजाभ्यां प्रचरिष्यन्त इत्थायजमानश्च ब्रह्मा च पश्चात्परीतः पुरस्तादग्नीदुपविशति होता होतृषदने ॥४३॥

अथाह ब्रह्मन्प्रस्थास्यामि। समिधमाधायाग्निमग्नीत्सम्मृड्ढीति सुचावादाय प्रत्यङ्ङतिक्रामत्यतिक्रम्याश्राव्याह देवान्यजेति सोऽपबर्हिषौ द्वावनुयाजौ यजति प्रजा वै बर्हिर्नेत्प्रजाः पितृषु दधानीति तस्मादपबर्हिषौ द्वावनुयाजौ यजति ॥४४॥

अथ सादयित्वा स्रुचौ व्यूहति। स्रुचौ व्यूह्य परिधीन्त्समज्य परिधिमभिपद्याश्राव्याहेषिता दैव्या होतारो भद्रवाच्याय प्रेषितो मानुषः सूक्तवाकायेति सूक्तवाकᳪ होता प्रतिपद्यते नाध्वर्युः प्रस्तरᳪ समुल्लुम्पतीत्येवोपास्ते यदा होता सूक्तवाकमाह ॥४५॥

अथाग्नीदाहानुप्रहरेति। स न किं चनानुप्रहरति तूष्णीमेवात्मानमुपस्पृशति ॥४६॥

अथाह संवदस्वेति। अगानग्नीदगञ्छ्रावय श्रौषट् स्वगा दैव्या होतृभ्यः स्वस्तिर्मानु-

वह उनको यज्ञ का अधिकारी बनाता है। छः बार नमस्कार करता है। क्योंकि छः ऋतुयें होती हैं। ऋतुयें पितर हैं। इस प्रकार ऋतुओं में ही इस यज्ञ की स्थापना करता है। इसलिये छः बार नमस्कार करता है। अब कहता है, 'पितरो! हमको घर दो'। क्योंकि पितर घर के रक्षक हैं, और इस यज्ञ में यह आशीर्वाद है ॥४२॥

वे सब यज्ञोपवीत धारण करके (बायें कन्धे पर जनेऊ लाकर) तैयारी करते हैं। इस प्रकार यजमान और ब्रह्मा पश्चिम की ओर आते हैं और आग्नीध्र पूर्व की ओर। और होता होता के स्थान पर बैठ जाता है ॥४३॥

अब वह कहता है, 'हे ब्रह्मा! मैं आगे चलूँगा'। अब वह समिधा रखकर कहता है, 'आग्नीध्र! आग ठीक कर'। अब दोनों स्रुकों को लेकर पश्चिम की ओर जाता है। वहाँ जाकर और 'श्रौषट्' कहकर कहता है, 'देवों के लिये आहुति दे'। वह दो अनुयाज देता है, बर्हि का अनुयाज छोड़कर। बर्हि प्रजा है। इसलिये बर्हि का अनुयाज छोड़कर दो अनुयाज ही करता है जिससे प्रजा पितरों के हवाले न हो जाय ॥४४॥

अब दोनों स्रुकों को रखकर अलग-अलग कर देता है। उनको अलग करके और परिधियों को घी में भिगोकर एक परिधि को लेता है और 'श्रौषट्' कहकर कहता है, 'भद्र कहने के लिये दिव्य होता बुलाये गये और स्तुति के लिये मनुष्य होता बुलाया गया। होता सूक्तवाक या स्तुति कहता है। अध्वर्यु प्रस्तर को नहीं उठाता। केवल देखता रहता है जब कि होता स्तुति करता है ॥४५॥

अब आग्नीध्र कहता है, 'छोड़'। अध्वर्यु कुछ छोड़ता नहीं। केवल चुपचाप अपने शरीर को छू लेता है ॥४६॥

अब आग्नीध्र कहता है, 'संवाद कर'। अध्वर्यु पूछता है, 'हे आग्नीध्र! वह गया'?

पेभ्यः शं योर्ब्रूहीत्युपस्पृशत्येव परिधीन्नानुप्रहरत्यथैतद्बर्हिरनुसमस्यति परिधींश्च ॥४७॥

तद्धैके। हविरुच्छिष्टमनुसमस्यन्ति तदु तथा न कुर्याद्धुतोच्छिष्टं वाऽएतन्नेद्धुतोच्छिष्टमग्नौ जुहवामेति तस्मादपो वैवाभ्यवहरेयुः प्राश्नीयुर्वा ॥४८॥ ब्राह्मणम् ॥२॥ [ ६.१. ] ॥

( उत्तर देता है ) 'वह गया'। 'देव सुनें'। 'दैवी होता विदा हों'। मनुष्य-होता का कल्याण हो'। 'कल्याण के वाक्य कह'। यह कहकर वह केवल परिधियों को छूता है। परन्तु अग्नि में डालता नहीं। बर्हि और परिधियों को पीछे से छोड़ता है ॥४७॥

कुछ लोग बची खुची हवि को भी ( अग्नि ) में डाल देते हैं परन्तु ऐसा न करना चाहिये। क्योंकि यह आहुति का उच्छिष्ट ( झूठा ) है। इसलिये ऐसा न हो कि आहुति की झूठन छोड़ दी जाय। इसलिये उसे या तो जल में छोड़ देना चाहिये या खा लेना चाहिये ॥४८॥

---

# अध्याय ६—ब्राह्मण १

महाहविषा ह वै देवा वृत्रं जघ्नुः। तेनोऽएव व्यजयन्त येयमेषां विजितिस्तामथ यानेवैषां तस्मिन्संग्रामऽइषव आर्छंस्तानेतैरेव शल्यान्निरहरन्त तान्यवृहन्त यत्त्र्यम्बकैरयजन्त ॥१॥

अथ यदेष एतैर्यजते। तन्नाह न्वेवैतस्य तथा कं चनेषुरार्छतीति देवा अकुर्वन्निति त्वेवैष एतत्करोति याश्च त्वेवास्य प्रजा जाता याश्चाजातास्ता उभयी रुद्रियात्प्रमुञ्चति अयक्ष्मा अनमीवा अकिल्बिषाः प्रजाः प्रजायन्ते तस्माद्वाऽएष एतैर्यजते ॥२॥

ते वै रौद्रा भवन्ति। रुद्रस्य हीषवस्तस्माद्रौद्रा भवन्त्येककपाला भवन्त्येकदेवत्या

देवों ने महाहवि के द्वारा ही वृत्र को मारा था। उसी से उनको वह विजय मिली जो उनको प्राप्त है। उनमें से जिनके शरीर में उस युद्ध में बाण लगे थे उनको निकाला। उनको उन्होंने त्र्यम्बक यज्ञ करके निकाला ॥१॥

इसलिये जो कोई इस प्रकार यज्ञ करता है वह या तो इसलिये करता है कि उसके लोगों के कोई तीर न लगेगा; या इसलिये कि देवताओं ने ऐसा किया था। इस प्रकार वह उस सन्तान को जो उत्पन्न हो चुकी है और उस सन्तान को भी जो अभी उत्पन्न नहीं हुई रुद्र के फन्दे से छुड़ा देता है। और उसकी सन्तान रोग रहित और दोष रहित उत्पन्न होती है। इसीलिये वह यज्ञ करता है ॥२॥

( त्र्यम्बक यज्ञ ) रुद्र के लिये किया जाता है। बाण रुद्र के ही हैं। इसलिये रुद्र की ही आहुतियाँ होती हैं। वह एक कपाल ( का पुरोडाश ) होता है। एक देवता के

असन्निति तस्मादेककपाला भवन्ति ॥३॥

ते वै प्रतिपुरुषं। यावन्तो गृह्याः स्युस्तावन्त एकेनातिरिक्ता भवन्ति तत्प्रतिपुरुषमेवैतदेकैकेन या अस्य प्रजा जातास्ता रुद्रियात्प्रमुञ्चत्येकेनातिरिक्ता भवन्ति तद्या एवास्य प्रजा अजातास्ता रुद्रियात्प्रमुञ्चति तस्मादेकेनातिरिक्ता भवन्ति ॥४॥

स जघनेन गार्हपत्यं। यज्ञोपवीती भूत्वोदङ्ङासीन एतान्गृह्णाति स तत एवोपोत्थायोदङ् तिष्ठन्नवहन्त्युदीच्यौ दृषदुपले ऽउपदधात्युत्तरार्धे गार्हपत्यस्य कपालान्युपदधाति तद्यदेव तामुत्तरां दिशᳪ सचन्त ऽएषा ह्येतस्य देवस्य दिक्तस्मादेतामुत्तरां दिशᳪ सचन्ते ॥५॥

ते वा अक्ताः स्युः। अक्तᳪ हि हविस्तद्वा ऽअनक्ता एव स्युरभिमानुको ह रुद्रः पशूंस्स्याद्यदञ्ज्यात्तस्मादनक्ता एव स्युः ॥६॥

तान्त्सार्धं पात्र्याᳪ समुद्वास्य। अन्वाहार्यपचनादुल्मुकमादायोदङ् परेत्य जुहोत्येषा ह्येतस्य देवस्य दिक् पथि जुहोति पथा हि स देवश्चरति चतुष्पथे जुहोत्येतद्ध वा ऽअस्य जाधितं प्रज्ञातमवसानं यच्चतुष्पथं तस्माच्चतुष्पथे जुहोति ॥७॥

लिये ही होती है, इसलिये वे एक कपाल की ही होती हैं ॥३॥

प्रति पुरुष के लिये एक-एक। जितने घर के लोग हों उनके लिये एक एक और एक अधिक। एक एक के लिये एक एक। इससे वह उत्पन्न हुई सन्तान को रुद्र के वश से छुड़ाता है। और जो एक अधिक हुई उसके सहारे से जो सन्तान अभी उत्पन्न नहीं हुई उसको रुद्र के वश से छुड़ाता है। इसीलिये वह इतने होते हैं और एक अधिक ॥४॥

वह यज्ञोपवीत धारण किये हुये उत्तराभिमुख गार्हपत्य के पीछे बैठकर (पुरोडाश के लिये चावलों को) निकालता है। वहाँ से वह उठता है और उत्तराभिमुख खड़ा होकर पछोरता है। अब दृषद् और उपल (चक्की के पाट) उत्तर की ओर रखता है। और गार्हपत्य के उत्तरार्द्ध में कपालों को रखता है। उत्तर की ओर ही क्यों रखता है? इसलिये कि उत्तर देव की दिशा है। इसलिये उत्तर की दिशा में रखते हैं ॥५॥

(कुछ की राय में) उनमें घी मिलाना चाहिये। हवि में घी मिला होता है, परन्तु घी न मिलाना ही अच्छा है। यदि घी मिला दिया जायगा तो रुद्र यजमान के पशुओं के पीछे पड़ेगा। इसलिये घी नहीं मिलाना चाहिये ॥६॥

एक पात्र में सब (पुरोडाश) को करके दक्षिणाग्नि से एक जलती लकड़ी लेकर उत्तर की ओर जाकर आहुति दे देता है। क्योंकि उत्तर की दिशा इस देव की है। मार्ग में ही आहुति देता है क्योंकि वह देव (रुद्र) मार्ग में ही चलता है। चौराहे पर ही देता है क्योंकि चौराहे पर ही (रुद्र का) प्राचीन स्थान है। इसलिये चौराहे पर ही आहुति देता है ॥७॥

अभ्यारोहन्ति ये सत्रमासतेऽविदाम देवानिति विन्दन्ति हि देवान्त्स्वर्ज्योतिरिति त्रिर्निधन-मुपावयन्ति स्वर्ह्येते ज्योतिर्ह्येते भवन्ति तद्यदेवैतस्य साम्नोरूपं तदेवैते भवन्ति ये सत्र-मासते ॥१२॥

ते दक्षिणस्य हविर्धानस्य । अधोऽधोऽक्षथ्ठ सर्पन्ति स यथाहिस्त्वचो निर्मुच्येतै-वथ्ठ सर्वस्मात्पाप्मनो निर्मुच्यन्तेऽतिच्छन्दसा सर्पन्त्येषवै सर्वाणि छन्दाथ्ठसि यदतिच्छन्दा-स्तथैनान्पाप्मा नान्वत्येति तस्मादतिछन्दसा सर्पन्ति ॥१३॥

ते सर्पन्ति । युवं तमिन्द्रा पर्वता पुरोयुधा यो नः पृतन्यादप तं तमिद्धतं वज्रेण तं तमिद्धतम् । दूरे चत्ताय छन्त्सद्गहने यदिनक्षत् । अस्माकथ्ठ शत्रून्परि शूर विश्वतो दर्मा दर्षीष्ट विश्वत इति ॥१४॥

ते प्राञ्च उपनिष्क्रामन्ति । ते पुरस्तात्प्रत्यञ्चः सदः सम्प्रपद्यन्ते पश्चाद्वै प्राञ्चस्त-थ्ठस्यमाना अथैवथ्ठ सत्रोत्थाने ॥१५॥

ते यथाधिष्ण्यमेवोपविशन्ति । देवेभ्यो ह वै वाचो रसोऽभिजितोऽपचिक्रमिषां

ज्योति मिल जाती है। यह अमर हो जाते हैं। 'दिवं पृथिव्याऽअध्यारुहाम' (यजु०८।५२)। 'हम पृथिवी से द्यौलोक में पहुँच गये'। जो सत्र मे बैठते हैं वह पृथिवी से द्यौलोक में पहुँच जाते हैं। 'विदाम देवान्' (यजु० ८।५२)। 'हम ने देवों को प्राप्त किया'। क्योंकि यह वस्तुतः देवों को पा जाते हैं। 'स्वर्ज्योतिः' (यजु० ८।५२)। 'स्वर्ग को और ज्योति को'। इसको तीन बार कहते हैं। यही स्वर्ग और ज्योति के भागी हो जाते हैं। इस प्रकार जो सत्र में बैठते हैं उनका वही रूप हो जाता है जो साम का रूप है ॥१२॥

वे दक्षिणी हविर्धान के धुरे के नीचे रेंगते हैं। जिस प्रकार साँप अपनी केंचुल छोड़ देता है उसी प्रकार यह अपने पापों से मुक्त हो जाते हैं। अतिछन्दस् से रेंगते हैं। ये जो अतिछन्दस् हैं ये ही सब छन्द हैं। इस प्रकार पाप उनको नहीं लगता। इसलिये वे अतिछन्दस् से रेंगते हैं ॥१३॥

यह इस मन्त्र को पढ़कर रेंगते हैं :—'युवं तमिन्द्रापर्वता पुरोयुधा यो नः पृतन्या-दप तन्तमिद्धत वज्रेण त तमिद्धतम्। दूरे चत्ताय छन्त्सद्गहनं यदिनक्षत्। अस्माकथ्ठ शत्रून् परि शूर विश्वतो दर्मा दर्षीष्ट विश्वतः' (यजु० ८।५३)। 'हे इन्द्र और पर्वत! तुम दोनों उसको जो हमसे युद्ध में लड़ता है मारो। वज्र से उसको मारो। उसको भी जो दूर देश में जाकर छिप गया हो। हे शूर! हमारे शत्रुओं को फाड़ डालने वाला चारों ओर से फाड़ डाले—चारों ओर से' ॥१४॥

वे पूर्व की ओर निकलते हैं और सदस् में आगे से पीछे की ओर प्रवेश करते हैं। पीछे से आगे की ओर उस समय आये थे जब यज्ञ करना था। सत्रोत्थान के अवसर पर इस प्रकार ॥१५॥

वे अपनी-अपनी धिष्ण्या के पास बैठ जाते हैं। एक बार वाणी के रस ने देवों से

चकार स इमामेव पराङत्यसिसृप्सदियं वै वाक्तस्या एष रसो यदोषधयो यद्वनस्पतयस्तमेतेन साम्नाप्नुवन्त्स एनानाप्तोऽभ्यावर्तत तस्मादस्यामूर्ध्वा ओषधयो जायन्तऽऊर्ध्वा वनस्पतयस्त-थोऽएवैतेभ्य एतद्वाचो रसोऽगिजितोऽपचिक्रमिषति स इमामेव पराङत्यसिसृप्सतीयं वै वाक्तस्या एष रसो यदोषधयो यद्वनस्पतयस्तमेतेन साम्नाप्नुवन्ति स एनानाप्तोऽभ्यावर्तते तस्मादस्यामूर्ध्वा ओषधयो जायन्त ऽऊर्ध्वा वनस्पतयः ॥१६॥

सर्पराज्ञ्या ऋक्षु स्तुवते । इयं वै पृथिवी सर्पराज्ञी तदनयैवैतत्सर्वमाप्नुवन्ति स्वय-म्प्रस्तुतमनुपगीतं यथा नान्य उपशृणुयादति ह रेचयेद्यदन्यः प्रस्तुयादतिरेचयेद्यदन्य उप-गायेदतिरेचयेद्यदन्य उपशृणुयात्तस्मात्स्वयम्प्रस्तुतमनुपगीतम् ॥१७॥

चतुर्होतॄन्होता व्याचष्टे । एतदेवैतत्स्तुतमनुशंसतीति यदि होता न विद्याद्गृह-पतिर्व्याचक्षीत होतुस्त्वेव व्याख्यानम् ॥१८॥

अथाध्वर्योः प्रतिगरः । अरात्सुरिमे यजमाना भद्रमेभ्योऽभूदिति कल्याणमेवैतन्मा-नुष्यै वाचो वदति ॥१६॥

जिन्होंने इसको जीत लिया था अलग होना चाहा। उसने पृथ्वी पर रेंग रेंग कर भागने का यत्न किया। पृथिवी ही वाणी है। यह जो ओषधियाँ या वनस्पतियाँ हैं यही इसका रस हैं। उसको इसी साम के द्वारा पकड़ा। इस प्रकार पकड़ने पर वह लौट आया। इसीलिये भूमि पर ओषधियाँ और वनस्पतियाँ ऊपर को उगीं। इसी प्रकार वाणी का रस इन यजमानों को भी जिन्होंने इसको जीत लिया है छोड़ना चाहता है। और इस भूमि पर बह कर भागने की कोशिश करता है। क्योंकि यह पृथिवी वाणी है और इसका रस यह ओषधियाँ और वनस्पतियाँ हैं। इसी साम के द्वारा वे इसको पकड़ते हैं और पकड़ा जाने पर वह लौट आता है। इसलिये इस पृथ्वी पर ओषधियाँ ऊपर को उगती हैं और वनस्पतियाँ भी ऊपर को ही उगती हैं ॥१६॥

सर्पराज्ञी ऋचाओं से स्तुति करते हैं। यह पृथ्वी सर्पराज्ञी है। इसके द्वारा यह सब चीजों की प्राप्ति करते हैं। उद्गाता अकेले ही स्तुति करता है (बिना प्रस्तोता के) और उपगाता भी साथ में नहीं होते इसलिये कि कोई इसे सुन न ले। अति हो जाय यदि कोई दूसरा स्तुति करे। अति हो जाय यदि दूसरा गावे। अति हो जाय यदि दूसरा सुनले। इसलिये बिना उपगाता की सहायता के उद्गाता स्वयं ही स्तुति करता है ॥१७॥

होता चतुर्होतृ का पाठ करता है और उस स्तुति के बाद शस्त्र पढ़ता है। यदि होता उनको न जानता हो तो गृहपति पढ़े। परन्तु है तो यह होता के पढ़ने के लिये ही ॥१८॥

अब अध्वर्यु प्रत्युत्तर देता है—'यह यजमान सफल हो गये। इनका कल्याण हो'। इस प्रकार वह मानुषी वाणी के लिये कल्याण चाहता है ॥१६॥

अथ वाकोवाक्ये ब्रह्म च वदन्ति। सर्वं वै तेषामाप्तं भवति सर्वं जितं ये सत्रमासते- ऽचारिषुर्यजुर्भिस्तत्तान्यापंस्तदवारुत्सताशश्ंसिषुर्ऋग्भिस्तत्तान्यापंस्तदवारुत्सतास्तोषत साम- भिस्तत्तान्यापंस्तदवारुत्सतायैषामेतदेवानाप्तमनवरुद्धं भवति यद्वाकोवाक्यं ब्राह्मणं तदेवैतेना- प्नुवन्ति तदवरुन्धते ॥२०॥

औदुम्बरीमुपसंसृप्य वाचं यच्छन्ति। विदुहन्ति वाऽएते यज्ञं निर्धयन्ति ये वाचा यज्ञं तन्वते वाग्घि यज्ञस्तामेषां पुरैकैक एव वाचंयम आस्ते वाचमाप्याययंस्तयापीनयाया- तयाम्न्योत्तरमहस्तन्वतेऽथात्र सर्वैव वागाप्ता भवत्यपवृक्ताताऽ सर्वेऽएव वाचंयमाः वाचमा- प्याययन्ति तयापीनयायातयाम्न्यातिरात्रं तन्वते ॥२१॥

औदुम्बरीमन्वारभ्यासते। अन्नं वाऽऊर्गुदुम्बर ऊर्जैवैतद्वाचमाप्याययन्ति ॥२२॥

तेऽस्तमिते प्राञ्च उपनिष्क्रामन्ति। ते जघनेनाहवनीयमासतेऽग्रेण हविर्धाने तान्वाचंयमानेव वाचंयमः प्रतिप्रस्थाता वसतीवरीभिरभिपरिहरति ते यत्कामा आसीरंस्तेन वाचं विसृजेरन्कामैर्ह स्म वै पुरऽर्षयः सत्त्रमासतेऽसौ नः कामः स नः स मृध्यतामिति

अब वाकोवाक्य के रूप में ब्रह्मोद्य पढ़ते हैं। उनको सभी कुछ प्राप्त हो जाता है, सब जीत लिया जाता है जो सत्र में बैठते हैं। इन्होंने यजुओं से यज्ञ किया। इतना उनको मिल गया। इतना प्राप्त हो गया। उन्होंने ऋचायें पढ़ीं। उनको इतना मिल गया। इतना प्राप्त हो गया। उन्होंने साम से स्तुति की। उनको इतना मिल गया, इतना प्राप्त हो गया। परन्तु इतना नहीं मिला, इतना नहीं प्राप्त हुआ अर्थात् वाकोवाक्य या ब्राह्मण, इसको वह इसके द्वारा प्राप्त करते हैं ॥२०॥

औदुम्बरी के पास पहुँचकर वे वाणी को रोक लेते हैं। जो वाणी से यज्ञ करते हैं वे यज्ञ को दुह लेते या चूस लेते हैं। क्योंकि वाणी यज्ञ है। इससे पहले हर एक वाणी को रोक कर बैठता है अर्थात् उसको प्रबल बनाता है। इस रुकी हुई और प्रबल हुई वाणी के द्वारा वे अन्त के दिन यज्ञ करते हैं। परन्तु इस वाकोवाक्य में समस्त वाणी थक जाती है। वे सब इसी वाणी को चुप होकर शक्तिशाली करते हैं। इस प्रकार प्रबल और शक्ति सम्पन्न वाणी से वे अतिरात्र करते हैं ॥२१॥

औदुम्बरी को छूकर बैठते हैं। अन्न शक्ति है। उदुम्बर शक्ति है। उदुम्बर से ही वह वाणी को शक्ति देते हैं।

सूर्यास्त पर वे सदस् से पूर्व की ओर बाहर आते हैं। और हविर्धान के सामने आहवनीय के पीछे बैठते हैं। जब वे चुपचाप बैठे होते हैं तो प्रतिप्रस्थाता उनको चारों ओर वसतीवरी जलों को फिराता है। जिस कामना के लिये उन्होंने यह सत्र रचा उसी कामना से उनको इस वाणी को छोड़ना चाहिये। (अर्थात् मौन तोड़ते समय उसी समय बात को कहना चाहिये)। क्योंकि पहले समय में ऋषियों ने भिन्न-भिन्न कामनाओं से सत्र किये थे अर्थात् यह हमारी इच्छा है। हमको यह मिले इत्यादि'। और यदि उनकी काम-

यद्यऽनेककामाः स्युर्लोककामा वा प्रजाकामा वा पशुकामा वा ॥२३॥

अनेनैव वाचं विसृजेरन् । भूर्भुवः स्वरिति तत्सत्येनैवैतद्वाचᳬं समर्धयन्ति तया समृद्धयाशिष आशासते सुप्रजाः प्रजाभिः स्यामेति तत्प्रजामाशासते सुवीरा वीरैरिति तद्वीरानाशासते सुपोषाः पोषैरिति तत्पुष्टिमाशासते ॥२४॥

अथ गृहपतिः सुब्रह्मण्यामाह्वयति । यं वा गृहपतिर्याचेत्पृथगु हैके सुब्रह्मण्यामाह्वयन्ति गृहपतिस्त्वेव सुब्रह्मण्यामाह्वयेद्यं वा गृहपतिर्याचेत्तस्मिन्त्समुपहवमिष्ट्वा समिधोऽभ्यादधति ॥२५॥ ब्राह्मणम् ॥ ११ [ ६. ६ ] ॥ पञ्चमः प्रपाठकः ॥ कण्डिका संख्या ११६ ॥ षष्ठोऽध्यायः [ ३० ] ॥ अस्मिन्काण्डे कण्डिका संख्या ६४८ ॥ ॥

इति माध्यन्दिनीये शतपथब्राह्मणे ग्रहनाम चतुर्थं काण्डं समाप्तम् ॥४॥

नायें अनेक हों अर्थात् लोक की कामना, सन्तान की कामना या पशुओं की कामना तो ॥२३॥

'भूः भुवः स्वः' कहकर मौन तोड़ना चाहिये । इस प्रकार सत्य के द्वारा वाणी को शक्तिशाली बनाते हैं । और इसी शक्तिशाली वाणी से आशीर्वाद देते हैं । 'सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम' ( यजु० ८।५३ ) । 'हम सन्तान वाले हों' । इससे सन्तान की प्रार्थना करते 'सुवीराः वीरैः' ( यजु० ८।५३ ) । 'वीर पुरुषों से युक्त हों' । इससे वीर पुरुषों के लिये प्रार्थना करते हैं । 'सुपोषाः पोषैः' ( यजु० ८।५३ ) । 'सम्पत्तिशाली हों' । इससे सम्पत्ति के लिये प्रार्थना ॥२४॥

अब गृहपति सुब्रह्मण्या को पढ़ता है । या वह पुरुष जिस को गृहपति नियुक्त कर दें । कुछ लोग सुब्रह्मण्या को पृथक् पृथक् पढ़ते हैं । परन्तु गृहपति को ही सुब्रह्मण्या पढ़नी चाहिये या उसको जिसे गृहपति आज्ञा दे । ( अतिरात्र भोज में ) निमंत्रण की इच्छा करके वे आग पर समिधायें रख देते हैं ॥२५॥

माध्यन्दिनीय शतपथब्राह्मण की श्रीमत् पंडित गंगाप्रसाद उपाध्याय कृत 'रत्नकुमारी-दीपिका' भाषा व्याख्या का ग्रहनाम चतुर्थ काण्ड समाप्त हुआ ।

# चतुर्थ-काण्ड

| प्रपाठक | कण्डिका-संख्या |
|---|---|
| प्रथम [ ४. २. १. ] | १३६ |
| द्वितीय [ ४. ३. ३. ] | १३९ |
| तृतीय [ ४. ४. ४. ] | १२२ |
| चतुर्थ [ ४. ५. ८. ] | १२५ |
| पञ्चम [ ४. ६. ९. ] | १२६ |
| योग | ६४८ |
| पूर्व के काण्डों का योग | २२४६ |
| पूर्णयोग | २८९४ |

मुद्रक—कला प्रेस, इलाहाबाद—२